# निवेदन

प्रस्तुत सकलन मे मेरे आलोचक मन के कई रूपा की अभिव्यक्ति मिलेगी।

अनुसधान और आलोचना के भेदाभेद का केवल सद्धातिक विवेचन ही यहा नहीं हुआ है, दोनो का व्यावहारिक सम्बन्ध भी कुछ निबधो के स्वरूप से स्पष्ट हो जायेगा। 'रस शब्द का अथ विकास' मे जहा अनुसधान का अनासक्त रूप मिलेगा, वहा 'कामायनी का महाकाव्यत्व' की स्थापनाओ मे आसक्ति की सजीवनी प्ररणा भी स्पष्ट है।

दो एक लेखो मे सिद्धात कथन है और कुछ म आलोचना के साथ ऐतिहासिक परिवेश भी जुडा हुआ है।

'अनुसधान और आलोचना' इस पुस्तक का नाम ही है, विशेषण नहीं। इसके दो व्यक्तिपरक निबध न अनुसधान हैं और न आलोचना—वे तो सस्मरण या ललित निबध मात्र हैं, यद्यपि उनके मूल मे भी आलोचनात्मक दृष्टि का एकात अभाव नहीं है।

इस प्रकार इन निबधो म पर्याप्त वस्तु भेद है। फिर भी मूल दृष्टि के अभेद के कारण इनकी एकता कदाचित् खण्डित नहीं हुई।

नवीन-जयती ८ १२ ६१
दिल्ली विश्वविद्यालय
दिल्ली।

—नगेद्र

# क्रम

# साहित्य का धर्म

इस देश में साहित्य और धर्म का ऐसा अभिन्न सम्बन्ध रहा है कि आधुनिक साहित्य स्रष्टा और आलोचक को इन दोनों को पृथक् करने के लिए परिश्रम करना पड़ा। पाश्चात्य समीक्षकों ने जब यह कहकर भारतीय साहित्य को हेय सिद्ध करने का प्रयत्न किया कि वह शुद्ध साहित्य की ऐहिक विभूतियों से हीन प्राय धर्म का ही अंग है, तो भारत की प्रबुद्ध बौद्धिक चेतना के लिए अपने साहित्य की धर्म निरपेक्ष सत्ता की स्थापना अनिवार्य हो गई। परिवर्तन काल में मूल्यों में कुछ ऐसी अस्थिरता आ गई कि साहित्य और धर्म में एक प्रकार से विरोध का आभास होने लगा। इस धारणा का अभी अंत नहीं हुआ है और इसका कारण यह है कि साहित्य और धर्म दोनों ही शब्दों के अर्थ अत्यंत अनिश्चित हैं। आज भी शब्दार्थ की यह न्यूनता भ्रांति उत्पन्न कर सकती है, अतः साहित्य और धर्म शब्दों के अर्थ का निश्चय आज के इस परिसंवाद की पहली आवश्यकता है।

साहित्य—भारतीय काव्यशास्त्र में प्रस्तुत प्रसंग में दो शब्दों का प्रयोग होता है—(१) वाङ्मय और (२) साहित्य। पारिभाषिक दृष्टि से वाङ्मय का अर्थ अधिक व्यापक है, उसकी परिधि में वाणी का सम्पूर्ण आलेख आ जाता है। वाङ्मय के दो प्रमुख भेद हैं इह वाङ्मयमुभयथा शास्त्रं काव्यञ्च (राजशेखर)। आधुनिक शब्दावली में शास्त्र का अर्थ है ज्ञान का साहित्य और काव्य का अर्थ है रस का साहित्य। आज के परिसंवाद के अंतर्गत साहित्य का अभीष्ट अर्थ है रस का साहित्य (वस्तुतः संस्कृत में 'साहित्य' शब्द का प्रयोग 'रस के साहित्य' के अर्थ में ही होता है—उसका वर्तमान व्यापक रूप और तज्जन्य अस्थिरता उसे अंगरेज़ी शब्द 'लिटरेचर' का पर्याय मान लेने का परिणाम है। संस्कृत में इसका स्वरूप और प्रयोग सर्वथा परिनिष्ठित है काव्य=साहित्य=रस का साहित्य (क्रिएटिव लिटरेचर—अंगरेज़ी)। साहित्य का शाब्दिक अर्थ है, सहित का भाव अर्थात् सहभाव। कुछ विद्वानों ने सहित का अर्थ हितसहित या कल्याणमय करने का प्रयत्न किया है, किन्तु वह वर्तमान वाग्विलास है,

काव्य शास्त्र में उसके लिए कोई प्रमाण नहीं मिलता। इसी प्रकार गुरुदेव रवीन्द्रनाथ ने भी आधुनिक विचारधारा के संदर्भ में उसका अर्थ विस्तार किया है "सहित शब्द से साहित्य में मिलने का एक भाव देखा जाता है। वह केवल भाव भाव का, भाषा भाषा का, ग्रंथ ग्रंथ का मिलन नहीं है, परन्तु मनुष्य के साथ मनुष्य का—अतीत के साथ वर्तमान का मिलन है। किन्तु यह भी कवि के अपने वदान्य का चमत्कार है। शास्त्र में उसका एक ही निर्भ्रान्त अर्थ है—शब्द अर्थ का सहभाव शब्दार्थयो यथावत् सहभावेन विद्या साहित्यविद्या —(राजशेखर)। सहभाव का यहाँ निर्दिष्ट अर्थ है—पूर्ण सामंजस्य, ऐसा समभाव, जिसमें दोनों में से कोई न न्यून हो और न अतिरिक्त यही साहित्य का तात्त्विक अर्थ है। अतः साहित्य से अभिप्रेत है वाङ्मय का वह रूप जिसमें शब्द और अर्थ का पूर्ण सामंजस्य हो। यह एक ओर शास्त्र से भिन्न है क्योंकि उसमें अर्थ की गुरुता शब्द को भाराक्रांत कर देती है और दूसरी ओर संगीत आदि से भी जिसमें शब्द की तरलता में अर्थ का क्षय हो जाता है।

दूसरा शब्द है धर्म। धर्म का व्युत्पत्त्यर्थ है—ध्रियते अनेन य स धर्म, जो धारण करे वह धर्म है। वे मूल विशेषताएं या गुण जो किसी पदार्थ के अस्तित्व को धारण करते हैं (ऐसे शक्य)—संक्षेप में प्राण-तत्त्व, मूल प्रवृत्ति, प्रकृति या स्वभाव। धर्म का एक दूसरा अर्थ भी है कर्तव्य कर्म जो मूल अर्थ का ही विकास है क्योंकि प्रवृत्ति ही अनुशासित होकर कर्तव्य का रूप धारण कर लेता है। अतएव धर्म का समन्वित अर्थ होता है प्रकृति और कर्तव्य कर्म।

इस प्रकार साहित्य के धर्म के अंतर्गत आज हमारा विवेच्य विषय है—आधुनिक आलोचना शास्त्र की शब्दावली में ललित वाङ्मय की प्रकृति और उद्देश्य और संस्कृत काव्यशास्त्र की शब्दावली में 'काव्य की आत्मा एवं प्रयोजन।

जैसा कि मैंने अभी निवेदन किया, शास्त्र की प्रकृति या प्राण-तत्त्व है शब्द और अर्थ का पूर्ण तादात्म्य—अर्थ का शब्द के साथ पूर्ण तादात्म्य वाणी की चरम सिद्धि है। तत्त्व रूप में अर्थ आत्मा की अनुभवज्ञानमयी स्थिति का ही नाम है और शब्द का अर्थ है प्राकट्य, अतः अर्थ का शब्द रूप में प्राकट्य आत्म साक्षात्कार की ही एक प्रमुख प्रक्रिया है। भारतीय काव्य दर्शन में इसी तर्क के आधार पर अर्थ को शम्भु और शब्द को शिवा या शक्ति कहा गया है—एषोऽस्य अग्नीषोमौ—और उन दोनों के अर्धनारीश्वर रूप में साहित्य की कल्पना की गयी है। आत्म-साक्षात्कार का ही नाम आनन्द है। प्रकृति के विविध उपादानों के द्वारा आत्मा अपना साक्षात्कार करने का प्रयत्न करता

रहता है—यह प्रयत्न या साधना ही जीवन है, साधना की सफलता विफलता ही जीवनगत सुख-दु ख और उसकी सिद्धि ही 'ग्रान द' है जो सुख और दु ख से अतीत पूण आत्म-लाभ या सामरस्य की स्थिति है। ग्रान द का मूल रूप एक और अखण्ड है, माध्यम भेद से उसके नामो म भेद हो जाता है। वाणी के माध्यम से जो ग्रात्म सिद्धि प्राप्त होती है उसका शास्त्रीय नाम रस है। इस व्याख्या के अनुसार अथ और शब्द का साहित्य सहज रसमय होता है—रस उसका अतरग लक्षण है, बहिरग विशेषण मात्र नही है। एक शब्द म साहित्य की प्रकृति या प्राण-तत्त्व है रस और यही उसका प्रयोजन है। भारतीय काव्य शास्त्र का विवेचन इतना मार्मिक और ग्राप्त है कि उसम लक्षण और प्रयोजन —साधन और सिद्धि—शरीर और ग्रात्मा का भेद मिट जाता है।

[ग्रमृतसर—सत विनोबा के तत्त्वावधान म ग्रायोजित साहित्य-गोष्ठी मे दिया गया वक्तव्य]

# कविता क्या है ?

कविता क्या है ? यह एक जटिल प्रश्न है। अनेक आलोचक यह मानते हैं कि कविता की परिभाषा और स्वरूप विवेचन संभव नहीं है परन्तु मेरा मन इतनी जल्दी हार मानने को तैयार नहीं है। यों तो जीवन के सभी सूक्ष्म और गहन सत्य सरलता से परिभाषा का बंधन स्वीकार नहीं करते फिर भी जिसकी अनुभूति हो सकती है उसके विवेचन को मैं असंभव नहीं मानता। अपूर्ण वह अवश्य रहेगा, परन्तु अपूर्णता तो भाषा की सहज परिसीमा है वह तो किसी भी अनुभव की अभिव्यक्ति पर घट सकती है। फिर कविता की परिभाषा के विषय में ही इतनी निराशा क्यों।

मैं एक उदाहरण लेकर इस प्रश्न का उत्तर देने का प्रयास करूँगा—

स्याम गौर किमि कहहु बखानी।
गिरा अनयन नयन बिनु बानी॥

तुलसी की यह अर्धाली कविता का उत्कृष्ट उदाहरण है, इसमें संदेह नहीं हो सकता, शताब्दियों से सहृदय समाज इसके कवित्व की प्रशस्ति करता आया है। आचार्य रामचन्द्र शुक्ल, हरिऔध आदि समर्थ प्रमाता मुक्तकण्ठ से इसका यशोगान कर चुके हैं।

राम और लक्ष्मण के सौन्दर्य से प्रभावित सीता की सखी की यह सहज भावाभिव्यक्ति है श्यामांग राम और गौर वर्ण लक्ष्मण के सौंदर्य का वर्णन किस प्रकार संभव हो सकता है ! क्योंकि वर्णना की माध्यम इंद्रिय वाणी नेत्रविहीन है और सौन्दर्य दर्शन के माध्यम नेत्रों के वाणी नहीं है। अर्थात् नेत्र उनके सौन्दर्य का आस्वाद तो कर सकते हैं किन्तु उसका वर्णन नहीं कर सकते और वाणी उस सौंदर्य का वर्णन करने में तो समर्थ है किन्तु उसका वास्तविक आस्वाद वह नहीं कर सकती। इसका मूल भाव है सौन्दर्य के प्रति प्रबल सात्विक आकर्षण—इन शब्दों में पुरुष के सौंदर्य के प्रति नारी का सहज उन्मुखी भाव व्यंजित है। इस उन्मुखी भाव में वासना का कर्दम नहीं है, अर्थात्

वयक्तिक इच्छा और उसकी पूर्ति के फलस्वरूप ऐंद्रिय मानसिक सुख की लिप्सा का मिश्रण नहीं है। अन यहाँ सात्विक सौन्दय चेतना की व्यजना है। औचित्य की दृष्टि से यह व्यजना सवथा स्तुत्य है। राम और लक्ष्मण अभी पर पुरुष हैं—कवि की योजना के अनुसार वे सीता और उर्मिला के वरेण्य हैं—इस दृष्टि से सखी की भाव-व्यजना म वासना (वयक्तिक इच्छा) का समावेश किसी प्रकार भी उचित नहीं था। कवि को तो यहाँ सीता क पूवराग का उद्दीपन ही अभीष्ट है। अतएव सखी की इस उक्ति म वह केवल विस्मय और उल्लास से युक्त तीव्र आकषण की ही व्यजना करता है। साराश यह है कि प्रस्तुत सूक्ति म 'औचित्य' द्वारा अनुमोदित, अर्थात् नतिक मनोवज्ञानिक दृष्टि स शुद्ध जीवन के अत्यन्त मधुर भाव किशोर वय के आवषण की अभिव्यजना है।

अब अभिव्यजना की दृष्टि से परीक्षा कीजिय। प्रस्तुत प्रसग म कवि का साध्य है—सौन्दय द्वारा उत्पन्न प्रभाव का सप्रेषण। सौन्दय का प्रभाव निश्चय ही एक अमूत तथा मिश्र प्रतिक्रिया है जिसम रति, उल्लास, क्रीडा आदि अनेक भावों का समन्वय है। वक्ता की 'मुग्धा' अवस्था के कारण अभिव्यजना और भी कठिन हो जाती है। अत कवि न वणना की चेष्टा ही नहीं की—'किमि कहहुँ बखानी' ? के द्वारा अर्थात् वणन की असमथता की स्वीकृति के द्वारा सौन्दय की अनिवचनीयता की व्यजना की है। यह अनिवचनीयता 'अतिशय' की द्योतक है। किन्तु अनिवचनीय होते हुए भी वह अनुभवातीत नहीं है—वास्तव म वक्ता को उसकी अत्यन्त प्रबल अनुभूति ही रही है। अर्थात् यह सौन्दय इतनी तीव्र अनुभूति उत्पन्न करता है कि उसको व्यक्त करने के लिए शब्द नहीं हैं। इस प्रकार कवि सौन्दय की सूक्ष्म किन्तु तीव्र अनुभूति का वणन न कर, वक्ता की असमथता द्वारा उसकी व्यजना करता है। यह वणन की वक्र-शली है जिसे कुतक ने 'सवृति-वक्रता' के नाम से अभिहित किया है। दूसरे चरण म असमथता का कारण दिया गया है—वाणी के नेत्र नहीं हैं और नेत्रों के वाणी नहीं है, अलकार-शास्त्र म इसका नाम अर्थान्तरन्यास है। इस उक्ति म लक्षणा का चमत्कार है, क्योंकि शरीरहीन वाणी म नेत्रों की और इसी प्रकार नेत्रों म वाक् शक्ति की कल्पना सामान्यत निराधार है। अत लक्षणा के आधार पर ही यह उक्ति साथक बनती है। इसके अतिरिक्त यहाँ प्रच्छन्न विरोधाभास भी विद्यमान है—प्रत्यक्ष रूप से यह अत्यन्त स्पष्ट तथ्य है, किन्तु लक्षणा का आधार इसम तक की शक्ति उत्पन्न कर देता है। वाच्याथ और लक्ष्याथ के बीच यह विरोधाभास निश्चय ही चमत्कार का कारण है।

इसी प्रकार आरम्भ के दोनों शब्दों—स्याम और गौर—म भी चमत्कार

विद्यमान है। ध्वनिवादी जिसे पर्यायध्वनि, वक्रोक्तिवादी विशेषण वक्रता और अलंकारवादी किसी लक्षणामूलक अलंकार का नाम दे सकते हैं।

अब नाद-सौंदर्य की दृष्टि से लीजिये। उद्धृत अर्धाली में अत्यन्त प्रसन्न पदावली का प्रयोग है जिसमें सूक्ष्म वर्णमैत्री ने नाद-सौंदर्य की कोमल अनुगूंज है—कवि ने पवर्ग और कवर्ग के वर्णों की आवृत्ति और दूसरे चरण में 'न' की आवृत्ति के द्वारा सहज वर्ण-सामंजस्य पर आश्रित शब्द-संगीत का सृजन किया है। उधर लघुमात्रिक चौपाई छंद मुग्धा के मन की इस भाव-तरंग का अत्यन्त उपयुक्त माध्यम है।

अब प्रश्न यह है कि इनमें से किस तत्त्व का नाम कविता है? मूल भाव अर्थात् सौंदर्य-चेतना का? उक्ति वक्रता अथवा अलंकार के चमत्कार का? अथवा वर्णमैत्री का? या फिर छन्द संगीत का? उत्तर भी कठिन नहीं है। मूल भाव कविता नहीं है—यहाँ संयोग से यह भाव सौंदर्यानुभूति है, सामान्यतः कुछ भी हो सकता है। किन्तु भाव कविता नहीं है जीवन में सब मनुष्य ही नहीं, पशु-पक्षी भी भाव की अनुभूति करते हैं पर वह कविता तो नहीं कही जा सकती। न जाने कितने स्त्री पुरुष, और तिर्यक योनि में भी न जाने कितने नर मादा एक दूसरे के यौवन सौंदर्य के प्रति आकृष्ट होते हैं, किन्तु इस आकर्षण को कविता तो नहीं कहा जा सकता।

तो क्या उक्ति वक्रता कविता है? अर्थात् क्या सौंदर्य के इस अनुभव को विदग्ध रीति से शब्दबद्ध करना कविता है? नहीं क्योंकि अपने नित्यप्रति के व्यवहार में हम अपने आशय को न जाने कितनी बार अनेक वचन भंगिमाओं के द्वारा व्यक्त करते रहते हैं। वह तो कविता नहीं है। क्या अलंकार का चमत्कार—नयन और 'वाणी' का लाक्षणिक प्रयोग, अथवा वाच्यार्थ और लक्ष्यार्थ के बीच सूक्ष्म विरोधाभास कविता है? यहाँ कतिपय काव्य रसिक तक वितर्क कर सकते हैं। किन्तु मेरा स्पष्ट मत है—'नहीं'। क्योंकि बोलचाल में निरन्तर हम न जाने मुहावरों के रूप में कितने लाक्षणिक प्रयोग करते रहते हैं। विरोधाभास का चमत्कार भी सभा चतुर व्यक्तियों के लिए साधारण चमत्कार है। यह सब तो कविता नहीं है। इसी प्रकार सामान्य के द्वारा विशेष के कल्पनात्मक समर्थन को भी कविता कैसे कहा जाय! नवीन आलोचना शास्त्र की शब्दावली में उक्ति-वक्रता, लाक्षणिक प्रयोग, अलंकार चमत्कार आदि में कल्पना का वैभव है। अतएव सारतः यह कहा जा सकता है कि जिस प्रकार केवल भाव कविता नहीं है, उसी प्रकार केवल कल्पना भी कविता नहीं है।

अब रह जाता है संगीत-तत्त्व—वर्ण संगीत और लय-संगीत। वह भी

निश्चय ही कविता नही है क्योंकि वर्ण सगीत और लय-सगीत दोनो ही निरर्थक पदावली म भी सम्भव हैं ।

तो फिर वास्तव म कविता क्या है ? इन सभी तत्वों का समन्वय कविता है । यह समस्त अवली ही कविता है । सौंदर्य चेतना कविता नही है, उक्ति वक्रता कविता नही है अर्थान्तरन्यास अलकार कविता नहीं है, वर्ण-सगीत कविता नही है, चौपाई की लय कविता नही है । इन सबका समजित रूप ही कविता है—अर्थात् रमणीय भाव, उक्ति-वचित्र्य और वर्ण लय-सगीत तीनो ही मिलकर कविता का रूप धारण करते है । अब फिर यह प्रश्न उठता है कि क्या कविता के लिए इन तीनो की स्थिति अनिवार्य है ? क्या इनम से किसी एक का अभाव कविता के अस्तित्व म बाधक होगा ? उदाहरण के लिए क्या बिना रमणीय भाव-तत्त्व के कविता नही हो सकती ? इसका उत्तर दने स पूर्व रमणीय शब्द का आशय स्पष्ट करना आवश्यक है । —रमणीय का अर्थ केवल मधुर नहीं है—कोई भी भाव, जिसमे सारे मन को रमाने की शक्ति हो, रमणीय है । इसी दृष्टि से क्रोध, ग्लानि, शोक आदि भावो के भी विशेष रूप रमणीय हो सकते हैं, काव्य म होते ही हैं । मैं यह कहना चाहता हूँ कि एक तो केवल प्रेम, श्रद्धा, विस्मय आदि सुखद भाव ही रमणीय नहीं हैं, शोक, ग्लानि, अमर्ष आदि अप्रिय भाव भी रमणीय हो सकते हैं । दूसरे, भावो के सभी रूप रमणीय नही होते, शृगार जसे मधुरतम भाव के भी अनेक रूप सर्वथा अरमणीय और अकाव्योचित हो सकते हैं होते है । जीवन की इन अनुभूतियो के वे ही रूप रमणीय होते हैं जिनके साथ सहृदय का मन तादात्म्य स्थापित कर सके, जिनमे सहृदय की प्रवृत्तियो म सामजस्य स्थापित करने की शक्ति हो । भाव की रमणीयता इसी का नाम है । तो क्या इस रमणीय भाव-तत्त्व के अभाव मे कविता नहीं हो सकती ? मेरा स्पष्ट उत्तर है—नही, इसके अभाव में जो चमत्कार आपको मिल सकता है वह बौद्धिक चमत्कार हो हो सकता है, जसे पहेली के समाधान आदि म मिलता है । तथाकथित चित्रकाव्य म इसीकी उपलब्धि होती है । बौद्धिक चमत्कार कविता का धर्म नहीं है, अत जिस उक्ति स केवल बौद्धिक चमत्कार प्राप्त होता है वह कविता नही । अब दूसरा तत्त्व लीजिए—उक्ति-वचित्र्य । क्या उक्ति-वचित्र्य के बिना कविता हो सकती है ? इस प्रश्न के उत्तर के विषय म बडा मतभेद है । आचार्य शुक्ल जैसे रसज्ञ आचार्य का दृढ मत है कि हाँ, हो सकती है । प्राचीन रसवादी आचार्यों का इस विषय म यही मत था—कदाचित् शुक्ल जी की यही धारणा है । परन्तु मुझे सदेह है आनन्दवर्धन आदि रसध्वनिवादी तो ध्वनि के साथ कल्पना की

अनिवार्यता मानकर काव्योक्ति म वचित्र्य की स्थिति निश्चित रूप से स्वीकार कर लेते हैं, क्योंकि कल्पना के योग का नाम ही तो वचित्र्य है। शुक्ल जी ने भी अनेक प्रसगो म इस भाव प्रेरित वक्रता का यशोगान किया है किन्तु अपने पूववर्ती काव्य के अतिशयचमत्कारवाद स क्षुब्ध होकर सिद्धान्त रूप म वे उसका निषेध कर देते हैं। मुझे खेद है कि आचाय शुक्ल की यह धारणा मैं स्वीकार नहीं कर सकता, क्योंकि इसम एक अतिवाद के विरुद्ध दूसरे अतिवाद की प्रस्थापना है और मनोविज्ञान के इस स्वयसिद्ध तत्व का निषेध है कि मन के उच्छ्वास के साथ वाणी अनिवायत उच्छ्वसित हो जाती है। वाणी का यही उच्छ्वास उक्ति-वचित्र्य है, इसलिए व्यापक अथ म उक्ति वचित्र्य का अभाव कविता म सभव नहीं है। प्रकारान्तर से हम यह भी कह सकते हैं कि उक्ति वचित्र्य के अभाव म कविता नहीं हो सकती। तीसरा तत्त्व है सगीत। इसके विषय म तो मतभेद और भी अधिक हैं। सस्कृत काव्यशास्त्र का निर्भ्रान्त मत है कि छन्द कविता का वकल्पिक उपकरण है। उधर हिन्दी के मध्ययुगीन आचार्यों के लिए छन्द के अभाव म कविता तो क्या, साहित्य के किसी रूप की कल्पना सम्भव नहीं थी। यूरोप म इस प्रश्न को लेकर नियमित रूप से दो दल बन गए थे—एक ओर अरस्तू और कालरिज जसे आलोचक छन्द को वकल्पिक मानते थे, दूसरी ओर ड्राइडन आदि के मत मे छन्द या सगीत कविता का अनिवाय माध्यम था। मेरा मत भी छन्द के 'इस पुराने ग्राम्य विशेषण' को कविता का अनिवाय तत्त्व मानने के ही पक्ष म है। छन्द कविता का सहज वाहन है। प्रत्येक साहित्य रूप की अपनी अपनी सहज विधा है नाटक के लिए सवाद, कथा साहित्य के लिए वणनात्मक गद्य, आलोचना के लिए विवचनात्मक गद्य निबन्ध के लिए ललित गद्य और कविता के लिए छन्द। नाटक के रग-सकेतो म वणनात्मक गद्य का प्रयोग होता है, उपन्यास म सवाद का, आलोचना म ललित गद्य का और निबन्ध म विश्लेषात्मक गद्य का—ऐसे ही कविता म लययुक्त गद्य सगीत का कुछ कवियो ने सफल प्रयोग किया है। किन्तु यह सहज स्थिति नहीं है यहाँ एक विधा के तत्त्व दूसरी की सीमा म प्रवेश कर जाते हैं, जसे वास्तुकला म मूर्तिकला या चित्रकला का भी प्रयोग प्राय होता आया है। वास्तव म समस्त कला तथा साहित्य रूपो का मूल तत्त्व तो एक ही है, रूप विधाएँ भिन्न हैं, अत उनके बाह्य उपकरण बहुधा एक-दूसरे की सीमा का अतिक्रमण करत रहते हैं। नाटक म आख्यान-तत्त्व का, उपन्यास म नाटय-तत्त्व का आलोचना में लालित्य का समावश हो जाता है, परन्तु फिर भी उनके वशिष्ट्य में कोई अन्तर नहीं पडता। इसी प्रकार गद्य साहित्य के अनक रूप रस के प्राचुय

से काव्यात्मक हो सकते हैं, और कविता म भी नाटय-तत्त्व का समावेश हो सकता है, कविता आलोचनात्मक भी हो सकती है और गद्यवत् भी, किन्तु वह उसका सहज या शुद्ध रूप नहीं है। मेरे कहने का तात्पय यह है कि नाटक, उपन्यास, निबध आदि की भाति कविता भी रस के साहित्य की एक विशिष्ट विधा है—मूल तत्त्व तो सभी का एक ही है—रस, किन्तु माध्यम के आधार पर इनम परस्पर भेद है जो इनके वशिष्टय की रक्षा करता है। कविता नाम की साहित्य-विधा का माध्यम है छद। सस्कृत काव्य शास्त्र म काव्य—रस के साहित्य का पर्याय है जिसके अन्तगत नाटक उपन्यास आदि का समावेश है। आज काव्य और कविता म भेद हो गया है काव्य समस्त रस-साहित्य या पाश्चात्य आलोचना शास्त्र की शब्दावली म सजनात्मक साहित्य का पर्याय है कविता उसका पर्याय नहीं है—एक रूप है, जो छन्द के माध्यम के कारण अन्य रूपो से भिन्न है।

साराश यह है कि पूर्वोक्त तीनो तत्त्व—रमणीय अनुभूति, उक्ति-वचित्र्य और छन्द अर्थात् वर्ण-सगीत और लय-सगीत—कविता के लिए अनिवार्य हैं। इनमे से किसी एक का नाम कविता नही है, इन तीनो का समजित रूप ही कविता है। पहले दो तत्त्व काव्य अथवा रस के साहित्य के भी अनिवार्य अग हैं। तीसरा तत्त्व अर्थात् छन्द ही कविता को काव्य के अन्य रूपो से पृथक करता है। इस दृष्टि से हम यह कह सकते हैं कि कविता रस के साहित्य की उस विधा का नाम है जिसका माध्यम छन्द है। यहाँ एक और शका का भी समाधान कर लेना अनुपयुक्त न होगा। वह यह कि क्या रस के साहित्य के अन्य रूपो और कविता में केवल रूप विधा अथवा माध्यम का ही अन्तर है, और स्पष्ट शब्दो म—क्या उपन्यास और प्रबन्ध काव्य मे केवल यही अन्तर है कि एक अनियत लय गद्य म लिखा हुआ है और दूसरा नियतलय छन्द मे ? क्या दोनो के भाव तत्त्व अथवा मूल सवेद्य म कोई अन्तर नही है ? अनेक आलोचकों के मत से दोनो म मूल सवेद्य का अन्तर भी है। उनका विश्वास है कि उपन्यास का आस्वाद और प्रबन्ध काव्य का आस्वाद भिन्न होता है। इस धारणा म केवल इतना ही सत्य है कि आस्वाद के रूप पर माध्यम का प्रभाव भी पडता है। उदाहरण के लिए जगल मे वृन्त पर खिले हुए गुलाब और किसी नागरिक के सुसज्जित कमरे म गुलदस्ते मे सजे हुए गुलाब की सौंदर्यानुभूति म थोडा अन्तर निश्चय ही पड जाता है। इसी प्रकार यह निर्विवाद है कि रसात्मक तत्त्व के अतिशय के कारण ही कविता स्वभावतया छन्द के माध्यम से स्फुरित होती है और छन्द का सगीत उसके रसात्मक तत्त्व को और भी समृद्ध कर देता है। इस दृष्टि

अनिवार्यता मानकर कान्योक्ति में वचित्र्य की स्थिति निश्चित रूप से स्वीकार कर लेते हैं, क्योंकि कल्पना के योग का नाम ही तो वचित्र्य है। शुक्ल जी ने भी अनेक प्रसगो म इस भाव प्रेरित वक्रता का यशोगान किया है, किन्तु अपने पूववर्ती काव्य के अतिशय चमत्कारवाद से क्षुब्ध होकर सिद्धात रूप म व उसका निषेध कर देते हैं। मुझे खेद है कि आचार्य शुक्ल की यह धारणा मैं स्वीकार नही कर सकता, क्योंकि इसम एक अनिवाद के विरुद्ध दूसरे अतिवाद की प्रस्थापना है और मनोविज्ञान के इस स्वयसिद्ध तथ्य का निषेध है कि मन के उच्छ्वास के साथ वाणी अनिवायत उच्छ्वसित हो जाती है। वाणी का यही उच्छ्वास उक्ति-वचित्र्य है, इसलिए व्यापक अथ म उक्ति वचित्र्य का अभाव कविता म सभव नही है। प्रकारान्तर से हम यह भी कह सकते हैं कि उक्ति-वचित्र्य के अभाव म कविता नही हो सकती। तीसरा तत्त्व है सगीत। इसके विषय म तो मतभेद और भी अधिक हैं। सस्कृत काव्यशास्त्र का निर्भ्रान्त मत है कि छन्द कविता का वकल्पिक उपकरण है। उधर हिन्दी के मध्ययुगीन आचार्यों के लिए छद के अभाव म कविता तो क्या, साहित्य के किसी रूप की कल्पना सम्भव नहीं थी। यूरोप म इस प्रश्न को लेकर नियमित रूप से दो दल बन गए थे—एक ओर अरस्तू और कालरिज जसे आलोचक छन्द को वकल्पिक मानते थे दूसरी ओर ड्राइडन आदि के मत से छन्द का सगीत कविता का अनिवाय माध्यम था। मेरा मत भी छन्द के इस पुराने ग्राम्य विशेषण' को कविता का अनिवाय तत्त्व मानने के ही पक्ष म है। छन्द कविता का सहज वाहन है। प्रत्येक साहित्य रूप की अपनी अपनी सहज विधा है नाटक के लिए सवाद कथा-साहित्य के लिए वर्णनात्मक गद्य, आलोचना के लिए विवेचनात्मक गद्य निबन्ध के लिए ललित गद्य और कविता के लिए छन्द। नाटक के रग सकेतो म वर्णनात्मक गद्य का प्रयोग होता है उपन्यास म सवाद का, आलोचना मे ललित गद्य का और निबन्ध म विश्लेषणात्मक गद्य का—ऐसे ही कविता म लययुक्त गद्य-सगीत का कुछ कवियो ने सफल प्रयोग किया है। किन्तु यह सहज स्थिति नही है यहाँ एक विधा के तत्त्व दूसरी की सीमा म प्रवेश कर जाते हैं जसे वास्तुकला म मूर्तिकला या चित्रकला का भी प्रयोग प्राय होता आया है। वास्तव म समस्त कला तथा साहित्य रूपो का मूल तत्त्व तो एक ही है, रूप विधाएँ भिन्न हैं, अत उनके बाह्य उपकरण बहुधा एक दूसरे की सीमा का अतिक्रमण करते रहते हैं। नाटक म आख्यान-तत्त्व का, उपन्यास म नाटय-तत्त्व का आलोचना म लालित्य का समावेश हो जाता है, परन्तु फिर भी उनके वशिष्ट्य म कोई अन्तर नही पडता। इसी प्रकार गद्य साहित्य के अनेक रूप रस के प्राचुय

अनिवार्यता मानकर काव्योक्ति मे वचित्र्य की स्थिति निश्चित रूप से स्वीकार कर लेते हैं, क्योंकि कल्पना के योग का नाम ही तो वचित्र्य है। शुक्ल जी ने भी अनेक प्रसगो म इस भाव प्रेरित वक्रता का यशोगान किया है, किन्तु अपने पूर्ववर्ती काव्य के अतिशयचमत्कारवाद से क्षुब्ध होकर सिद्धान्त रूप म वे उसका निषेध कर देते हैं। मुझे खेद है कि आचार्य शुक्ल की यह धारणा मैं स्वीकार नहीं कर सकता, क्योंकि इसम एक अतिवाद के विरुद्ध दूसरे अतिवाद की प्रस्थापना है और मनोविज्ञान के इस स्वयसिद्ध तक का निषेध है कि मन के उच्छ्वास के साथ वाणी अनिवार्यत उच्छ्वसित हो जाती है। वाणी का यही उच्छ्वास उक्ति-वचित्र्य है, इसलिए व्यापक अथ म उक्ति वचित्र्य का अभाव कविता म सभव नही है। प्रकारान्तर से हम यह भी कह सकते हैं कि उक्ति-वचित्र्य के अभाव म कविता नही हो सकती। तीसरा तत्त्व है सगीत। इसके विषय म तो मतभेद और भी अधिक हैं। सस्कृत काव्यशास्त्र का निर्भ्रान्त मत है कि छन्द कविता का वकल्पिक उपकरण है। उधर हिन्दी के मध्ययुगीन आचार्यों के लिए छन्द के अभाव म कविता तो क्या, साहित्य के किसी रूप की कल्पना सम्भव नही थी। यूरोप मे इस प्रश्न को लेकर नियमित रूप से दो दल बन गए थे—एक ओर अरस्तू और कालरिज जसे आलोचक छन्द को वकल्पिक मानते थे दूसरी ओर ड्राइडन आदि के मत से छन्द का सगीत कविता का अनिवार्य माध्यम था। मेरा मत भी छन्द के 'इस पुराने ग्राम्य विशेषण' को कविता का अनिवार्य तत्त्व मानने के ही पक्ष म है। छन्द कविता का सहज वाहन है। प्रत्येक साहित्य रूप की अपनी अपनी सहज विधा है नाटक के लिए सवाद, कथा साहित्य के लिए वर्णनात्मक गद्य, आलोचना के लिए विवेचनात्मक गद्य, निबन्ध के लिए ललित गद्य और कविता के लिए छन्द। नाटक के रग सकेतों म वर्णनात्मक गद्य का प्रयोग होता है, उपन्यास म सवाद का, आलोचना म ललित गद्य का और निबन्ध म विश्लेषात्मक गद्य का—ऐसे ही कविता म लययुक्त गद्य-सगीत का कुछ कवियो ने सफल प्रयोग किया है। किन्तु यह सहज स्थिति नही है यहाँ एक विधा के तत्त्व दूसरी की सीमा म प्रवेश कर जाते हैं जसे वास्तुकला म मूर्तिकला या चित्रकला का भी प्रयोग प्राय होता आया है। वास्तव म समस्त कला तथा साहित्य रूपो का मूल तत्त्व तो एक ही है, रूप विधाएँ भिन्न हैं अत उनके बाह्य उपकरण बहुधा एक दूसरे की सीमा का अतिक्रमण करते रहते हैं। नाटक म आख्यान-तत्त्व का उपन्यास म नाटय-तत्त्व का, आलोचना म लालित्य का समावेश हो जाता है, परन्तु फिर भी उनक वशिष्ट्य मे कोई अन्तर नही पडता। इसी प्रकार गद्य-साहित्य के अनेक रूप रस के प्राचुर्य

से काव्यात्मक हो सकते हैं, और कविता में भी नाट्य-तत्त्व का समावेश हो सकता है, कविता आलोचनात्मक भी हो सकती है और गद्यवत् भी, किन्तु वह उसका सहज या शुद्ध रूप नहीं है। मेरे कहने का तात्पर्य यह है कि नाटक, उपन्यास, निबन्ध आदि की भाँति कविता भी रस के साहित्य की एक विशिष्ट विधा है—मूल तत्त्व तो सभी का एक ही है—रस, किन्तु माध्यम के आधार पर इनमें परस्पर भेद है जो इनके वैशिष्ट्य की रक्षा करता है। कविता नाम की साहित्य विधा का माध्यम है छंद। संस्कृत काव्य शास्त्र में काव्य—रस के साहित्य का पर्याय है जिसके अन्तर्गत नाटक-उपन्यास आदि का समावेश है। आज काव्य और कविता में भेद हो गया है काव्य समस्त रस-साहित्य या पाश्चात्य आलोचना शास्त्र की शब्दावली में सृजनात्मक साहित्य का पर्याय है, कविता उसका पर्याय नहीं है—एक रूप है, जो छन्द के माध्यम के कारण अन्य रूपों से भिन्न है।

सारांश यह है कि पूर्वोक्त तीनों तत्त्व—रमणीय अनुभूति, ध्वनि-वैचित्र्य और छन्द अर्थात् वर्ण-संगीत और लय संगीत—कविता के लिए अनिवार्य हैं। इनमें से किसी एक का नाम कविता नहीं है, इन तीनों का समंजित रूप ही कविता है। पहले दो तत्त्व काव्य अथवा रस के साहित्य के भी अनिवार्य अंग हैं। तीसरा तत्त्व अर्थात् छन्द ही कविता को काव्य के अन्य रूपों से पृथक करता है। इस दृष्टि से हम यह कह सकते हैं कि कविता रस के साहित्य की उस विधा का नाम है जिसका माध्यम छन्द है। यहाँ एक और शंका का भी समाधान कर लेना अनुपयुक्त न होगा। वह यह कि क्या रस के साहित्य के अन्य रूपों और कविता में केवल रूप विधा अथवा माध्यम का ही अन्तर है, और स्पष्ट शब्दों में—क्या उपन्यास और प्रबन्ध काव्य में केवल यही अन्तर है कि एक अनियत लय गद्य में लिखा हुआ है और दूसरा नियतलय छन्द में ? क्या दोनों के भाव तत्त्व अथवा मूल संवेद्य में कोई अन्तर नहीं है ? अनेक आलोचकों के मत से दोनों में मूल संवेद्य का अन्तर भी है। उनका विश्वास है कि उपन्यास का आस्वाद और प्रबन्ध काव्य का आस्वाद भिन्न होता है। इस धारणा में केवल इतना ही सत्य है कि आस्वाद के रूप पर माध्यम का प्रभाव भी पड़ता है। उदाहरण के लिए, जंगल में वृन्त पर खिले हुए गुलाब और किसी नागरिक के सुसज्जित कमरे में गुलदस्ते में सजे हुए गुलाब की सौंदर्यानुभूति में थोड़ा अन्तर निश्चय ही पड़ जाता है। इसी प्रकार यह निर्विवाद है कि रसात्मक तत्त्व के अतिशय के कारण ही कविता स्वभावतया छन्द के माध्यम से स्फुरित होती है और छन्द का संगीत उसके रसात्मक तत्त्व को और भी समृद्ध कर देता है। इस दृष्टि

से आस्वाद अथवा मूल संवेद्य में भी थोड़े से अन्तर की कल्पना असंगत नहीं है, किन्तु यह अन्तर मात्रा का अन्तर है, प्रकार या प्रकृति का अन्तर नहीं। इसलिए मैं अपनी उस स्थापना को फिर यथावत् दोहराता हूँ कि कविता रस के साहित्य की उस विधा का नाम है जिसका माध्यम छन्द है।

अन्त में, एक मौलिक समस्या का समाधान कर इस प्रसंग को समाप्त कर दूंगा। काव्य शास्त्र में मनोविज्ञान के वर्धमान प्रभाव के फलस्वरूप अनेक नवीन आलोचकों ने यह मत प्रस्तुत किया है कि कविता एक अनुभूति अथवा अनुभूतियों का वर्ग है। उदाहरण के लिए इस युग के सर्वश्रेष्ठ अंग्रेज आलोचक रिचर्ड्स का कथन है कि कविता अनुभूतियों का एक वर्ग है। तुलसीदास की पूर्वोक्त अर्धाली को ही आधार मानकर चलें तो यह कहा जा सकता है कि इन आलोचकों के मत से 'स्याम गौर किमि कहउँ बखानी। गिरा अनयन नयन बिनु बानी' कविता नहीं है वरन् इससे प्राप्त सौन्दर्य की अनुभूति ही कविता है। बात निश्चय ही बहुत गहरी है, परन्तु व्यावहारिक दृष्टि से उससे उलझन ही पैदा होती है। इसीलिए कदाचित् अत्यन्त गम्भीर दार्शनिक आधार ग्रहण करने पर भी भारतीय आचार्य इस प्रपंच में नहीं पड़े उसकी व्यवहार-बुद्धि ने सहृदय की अनुभूति को स्पष्ट शब्दों में रस कहा है और इस अनुभूति को उत्पन्न करनेवाले शब्दार्थ को कविता। तत्त्व दृष्टि से कदाचित् रिचर्ड्स का मत ही ठीक हो, किन्तु व्यवहार दृष्टि से—समझने समझाने की दृष्टि से—हमारे आचार्यों की स्थापना ही ग्राह्य है 'शब्दार्थौ काव्यम्'। इस प्रकार मैं घूम फिर कर फिर वहीं पहुँच जाता हूँ रसात्मक शब्दार्थ ही काव्य है और उसकी छन्दोमयी विशिष्ट विधा आधुनिक अर्थ में कविता है।

अभिप्रेत है ही, किन्तु उसके साथ उसके आस्वाद का नही वरन् गुण (शक्ति) का ग्रहण किया जाता है। साहित्य का रस जहाँ आस्वाद प्रधान है, वहाँ आयुर्वेद का रस शक्ति प्रधान है। आयुर्वेद म रस का एक और अथ है देह धातु—अर्थात् शरीर म अतभूत अग्नियों का रस जिस पर शरीर का विकास निभर रहता है। यहाँ भी शक्ति का ही प्राधान्य है। तीसरा प्रयोग है साहित्य का रस, जहाँ रस का अथ है (अ) काव्य सौन्दय और (आ) काव्यास्वाद—तथा काव्यानन्द भी। मोक्ष रस या आत्म रस ब्रह्मानन्द अथवा आत्मानन्द का वाचक है, भक्ति रस का अथ भी, सिद्धान्त भेद होने पर भी, मूलत यही है।

रस के उपयुक्त सभी अर्थों म आस्वाद का अतर्भाव तो स्पष्ट है, चाहे उसको ग्रहण करने का माध्यम ज्ञानेन्द्रिय रसना हो या सूक्ष्मेन्द्रिय मन हो, मस्तिष्क हो या आत्मा, द्रवत्व और सार अथवा प्राण तत्त्व का भाव भी प्राय किसी न किसी रूप म सवत्र मिलता है। रस शब्द का पहला अथ—अर्थात् पदार्थों का सारभूत द्रव—वेदो म स्पष्ट रूप से मिलता है। वनस्पतियो के रसो का वदिक युग म प्रचुर प्रयोग होता था। मानव सभ्यता के उस प्रभात युग म यह स्वाभाविक ही था, उदाहरणतया—

'महे यत्पित्र ईं रस दिवे करवत्सरत्' (ऋ० १, ७१,५)

(अर्थात जिस समय यजमान महान् और पालक देवता को हृ य रूप म रस देता है)।

इसके अतिरिक्त दूध और जल के अथ मे भी रस का प्रयोग है 'यो नो रस दिप्सति पित्वो अग्ने यो अश्वाना यो गवा यस्तनूनाम।'

(ऋ० ७, १०४, १०)

(हे अग्नि! जो हमारे अन्न का सार विनष्ट करने की इच्छा करता है और जो अश्वो, गायो और सतानो का सार नष्ट करन की इच्छा करता है।)

किन्तु इन सबकी अपेक्षा अधिक महत्त्वपूर्ण है सोमरस के अथ म रस का प्रयोग। 'ऋग्वेद म सोमरस का अत्यन्त उच्छवसित वाणी म स्तवन किया गया है—

'त गोभिवृषण रस मदाय देववीतये। सुत भराय स सज।'

(ऋ० ९, ६, ६)

(देवो को मत्त करन के लिए उस अभियुक्त और अभीष्ट वपक सोमरस मे गव्य मिलाओ।)

'सोमो अर्षति धर्णसिदधान इन्द्रिय रसम। सुवीरो अभिशस्तिपा।'

(ऋ० ९, २३, ५)

(ससार को धारण करने वाले सोम इन्द्रिय-पोषक रस को धारण करते हुए उत्तम वीर और हिंसा से रक्षा करने वाले हैं।)

इन प्रयोगों से स्पष्ट है कि रस का मूल अर्थ कदाचित् द्रव रूप वनस्पति सार ही था। यह द्रव निश्चय ही आस्वाद विशिष्ट होता था—अतएव 'आस्वाद' रूप में भी रस का अर्थ विकास स्वत ही हो गया, यह निष्कर्ष सहज निकाला जा सकता है। सोम नामक ओषधि का रस अपने आस्वाद और गुण के कारण आर्यों को विशेष प्रिय था, अत सोमरस के अर्थ में रस का प्रयोग और भी विशिष्ट हो गया। सोमरस का आस्वाद अपूर्व था, उसमें ऐसे गुण थे जिनसे शरीर और मन में स्फूर्ति, शक्ति तथा मद का संचार होता था और उसके पान से एक विचित्र आह्लाद की प्राप्ति होती थी। अत सोमरस के संसर्ग से रस की अर्थ परिधि में क्रमश शक्ति, मद और अत में आह्लाद का समावेश हो गया। आह्लाद का अर्थ भी सूक्ष्मतर होता गया। वह जीवन के आह्लाद से आत्मा के आह्लाद में परिणत हो गया और वैदिक युग में ही आत्मानन्द का वाचक बन गया। 'अथर्ववेद' में उपर्युक्त अर्थ विकास के स्पष्ट प्रमाण मिल जाते हैं—

> अकामो धीरो अमृत स्वयम्भू रसेन तृप्तो न कुतश्च नोन ।
> तमेव विद्वान् न बिभाय मृत्योरात्मान धीरमजर युवानम् ॥
>
> (अथर्ववेद १०, ८, ४४)

(अकाम, धीर, अमृत स्वयम्भू ब्रह्म अपने रस से आप तृप्त रहता है। वह किसी विषय में भी न्यून नहीं है, उस धीर अजर सदा-तरुण आत्मा को जानने वाला मृत्यु से नहीं डरता।)

इसके उपरान्त उपनिषद् काल का आरम्भ होता है। ऐतिहासिक दृष्टि से उपनिषद् काल को वेदान्त काल अथवा वैदिक काल का अन्तिम चरण भी कहा जाता है। वेद में जहाँ अन्तर्जगत और बहिर्जगत, आत्म-तत्त्व और ब्रह्म तत्त्व तथा अनुभूति और तर्क दोनों का महत्त्व है वहाँ उपनिषद् की प्रवृत्ति एकांत अन्तर्मुखी है। अत यह स्वाभाविक ही है कि रस के अर्थ में भी इस युग में आन्तर सूक्ष्म तत्त्वों का समावेश हो गया। उपनिषद् में रस का प्रयोग द्रव्य के अर्थ में तो इतना नहीं है, हाँ द्रव्य की पोषक शक्ति और आस्वाद—द्रव्य से प्राप्त ऊर्जा और आह्लाद के अर्थ में अनेक सन्दर्भों में मिलता है—

> 'ओषधीभ्योऽन्नम्। अन्नाद्रेत । रेतस पुरुष । स वा एष पुरुषोऽन्नरसमय ।'
>
> (तैत्तिरीय उपनिषद् २, १ क)

(ओषधि से अन्न, अन्न से वीर्य और वीर्य से पुरुष, अर्थात् शरीर उत्पन्न

हुआ। यह शरीर अन्न रसमय है अर्थात् अन्न के रस से बना है)।

यहाँ रस का अर्थ केवल द्रव्य नही है वरन् द्रव्य जन्य देह धातु और शक्ति आदि का है। अर्थात् यहाँ सौहित्य के रस की अपेक्षा आयुर्वेद के रस (देह धातु) की विवक्षा अधिक है। द्रव्य और द्रव्य जन्य ऊर्जा आदि से सूक्ष्मतर प्रयोग है तन्मात्रा के अर्थ में। यह प्रयोग भी वदिक ही है। उपनिषद् में इसका स्पष्ट व्यवहार है—

येन रूप रस गन्ध शब्दान्स्पर्शाश्च मथुनान्

एतेनव विजानाति किमत्र परिशिष्यते, एतद्व तत्। (कठ, २, १, ३)

(रूप, रस, गन्ध शब्द, स्पर्श और मैथुन का ज्ञान (या अनुभव), उसी आत्मा के कारण होता है। यदि वह न रहे तो (फिर) क्या कुछ बच रहता है!)

बाह्य दृष्टि से रसनेन्द्रिय के विषय का नाम रस है, और तत्त्व दृष्टि से यह रस तन्मात्रा है। यहीं से यह शब्द गुण, द्रव्य आदि का नाम धारण कर, साख्य, वशेषिक आदि दर्शनो म गया, जहा इसका सूक्ष्म, गहन विशेषण किया गया। आत्मा की भौतिक अभिव्यक्ति म ही तन्मात्राओ की स्थिति रहती है, शात आत्मा इन सबसे मुक्त हो जाता है—

'अशब्दमस्पर्शमरूपमव्यय तथाऽरस नित्यमगन्धवच्च यत्।

(कठ १, ३, १५)।

किन्तु भौतिक अर्थ में हा वह परम तत्त्व अरस है पारमार्थिक अर्थ म वह सवरस है—'मनोमय प्राणशरीरो भारूप सत्यसकल्प आकाशात्मा सवकर्मा सवकाम सवगन्ध सवरस । (छान्दोग्य ३, १४, २)

(वह ब्रह्मयोति मनोमय है, प्राणशरीर है प्रकाशरूप है सत्यसकल्प है, आकाश उसका आत्मा है। वह सव कर्म-समथ है, पूर्णकाम है, सवगन्ध और सवरस है )।

रस के अर्थ विकास के प्रसग म उपयुक्त दोना (अथवा इस प्रकार के अन्य भी उद्धरणो का विशिष्ट महत्त्व है यहाँ रस के भौतिक और आध्यात्मिक अर्थों की सीमाएँ परस्पर मिल जाती हैं, अथवा यह कहा जा सकता है कि रस भौतिक अर्थ की सीमा पार कर आध्यात्मिक अर्थ की सीमा म प्रवेश करता है। वह परम तत्त्व अरस भी है और सवरस भी है—'अरस' म रस का भौतिक अर्थ अभीष्ट है और 'सवरस' म आध्यात्मिक, क्योंकि भौतिक अर्थ म ही वह रस से विहीन और आध्यात्मिक अर्थ म ही रसमय हो सकता है। लक्षणा की शक्ति से इस प्रकार का अर्थान्तर-सक्रमण सहज ही सिद्ध हो जाता है। रस का

यह आध्यात्मिक अर्थ उपनिषद् के निम्नलिखित प्रसिद्ध वाक्य में और भी स्पष्ट हो जाता है 'रसो वै स । रस ह्येवाय लब्ध्वानन्दी भवति ।' (तैत्तिरीय उपनिषद् २, ७) (वह रस रूप है, इसीलिए रस को पाकर, जहाँ कहीं रस मिलता है उसे प्राप्त कर, मनुष्य आनन्दमग्न हो जाता है।)

रस शब्द के अर्थ विकास का क्रम यहाँ आकर एक मंजिल पूरी कर लेता है। उपयुक्त उद्धरणों के विश्लेषण से यह स्पष्ट हो जाता है कि रस के किसी सर्वथा नवीन अर्थ की उद्भावना नहीं हुई, एक ही अर्थ क्रमश सूक्ष्मतर होता चला गया है। रस का मूल अर्थ था अन्न का रस—वनस्पतियों का रस, अर्थात् 'द्रव्य' रूप रस। 'द्रव्य' से फिर वह द्रव्य के 'आस्वाद' का वाचक बना, और फिर विशिष्ट आस्वादयुक्त सोम रस का। सोम रस में आस्वाद के अतिरिक्त अन्य गुणों का भी वैशिष्ट्य था—ऊर्जा, स्फूर्ति मस्ती आदि। अत रस की परिधि में विकास क्रम से आस्वाद के अतिरिक्त ऊर्जा और तन्मयता आदि गुणों का भी समावेश हो गया। सामान्य अन्न रस जहाँ आस्वाद विशिष्ट ही होते थे, वहाँ सोमरस में आस्वाद के साथ एक विशेष प्रकार की तन्मयता और आह्लाद भी था—अर्थात् सोमरस के आस्वाद में प्रकारान्तर से मानसिक तत्त्व का भी विशेष रूप में समावेश हो गया था। विचार के क्षेत्र में आस्वाद ही रस तन्मात्रा और अध्यात्म के क्षेत्र में आत्मरस या ब्रह्मरस के रूप में परिणत हो जाता है। इस प्रकार रस का अर्थ अन्नरस या पदार्थरस से ब्रह्मरस तक की यात्रा वैदिक साहित्य की परिधि में ही पूरी कर लेता है।

रसो गन्धरसे स्वादे तिक्तादौ विषरागयो ।
शृंगारादौ द्रवे वीर्ये देहधात्वम्बुपारदे ॥ (इति विश्व)

रस के उपयुक्त अर्थों में से 'शृंगारादौ' अर्थात् 'काव्य रस' को छोड़ प्राय अन्य सभी प्रमुख अर्थों की उद्भावना इस युग में हो चुकी थी ('प्राय' में पारद आदि परवर्ती अर्थ विवृत्तियों का अन्तर्भाव हो सकता है—वैसे 'पारद' के रूप में भी रस का प्रयोग 'देहधातु' आदि का ही अर्थ विकास है)। काव्यरस के शास्त्रीय अर्थ में रस का स्पष्ट प्रयोग वैदिक वाङ्मय में नहीं मिलता। डा० राघवन् का यही मत है (देखिए—दी थ्योरीज ऑफ रस एंड ध्वनि, सम एस्पेक्ट्स आफ स० अल०, पृ० ५) और हम भी छानबीन के बाद अन्तत इसी निष्कर्ष पर पहुँचे हैं। परन्तु 'ऋग्वेद' की ही अनेक ऋचाओं से यह संकेत मिलता है कि अलक्ष्य रूप से लगभग ऋषियों की चिरवन्दिता शक्ति 'वाक्' के लिए भी रस का अर्थ प्रसार करने लगी थी वाणी के लिए 'पीना' क्रिया और 'स्वादु', 'मधु' आदि विशेषण का प्रयोग इसका असंदिग्ध प्रमाण है।

स्वय डा० शकरन् द्वारा उद्धृत 'ऋग्वेद' के कतिपय वाक्य हमारे मतव्य को पुष्ट करते हैं—

पिबत्वस्य गिवण (ऋ० ८, १, २६)

(हे गीत रसिक देव ! तू इस (गीत के रस) का पान कर)

'वच स्वादो स्वादीयो रुद्राय वधनम् ,' (ऋ० १, ११४, ६)

(रुद्र को प्रसन्न करने के लिए स्वादु से भी स्वादु वचन (गीत) ।)

'मध्व ऊषु मधुयुवा रुद्रा सिषक्ति पिप्युषी' (ऋ० ८, ७३, ८ )

(मधु प्रमी रुद्रगण ! मधुवर्षिणी वह (वाक) तुम्हारे लिए प्रस्तुत है )

'वाचो मधु पृथिवि ! देहि मह्यम् ।' (ऋ० १२, १, १६)

(हे पृथिवी ! मुझे वाणी का मधु प्रदान कर ।)

'वाचा वदामि मधुमद् भूयास मधुसदृश' (पूर्वार्द्ध —ऋ० १०, २४, ६ ।

(यहा वाणी के लिए न केवल मधुमती वरन् 'मधु के समान दीखन वाली' विशेषणो का प्रयोग किया गया है) ।

वाणी के चमत्कार से वदिक ऋषि पूणत परिचित था—उसकी विभूतियो का उसने अनेक स्थलो पर भाव विभोर होकर उद्गीथ किया है । ऋग्वेद के उपयु क्त उद्धरणों म प्रयुक्त 'पीना क्रिया और स्वादु तथा मधुर विशेषणो से यह स्पष्ट है कि इस चमत्कार की 'मधुर पेय रस' के रूप म भी वदिक ऋषि कल्पना करते थे और सोमरस के प्रति अबाध आकषण होने के नाते यह बिम्ब कदाचित् उन्ह प्रिय भी था । मेरी अपनी धारणा है कि वाणी के चमत्कार के लिए पहले 'आस्वाद शब्द' और फिर आस्वाद्य 'रस शब्द के लाक्षणिक प्रयोग के बीज कदाचित् यही मिल जाते हैं—ऋषि वाणी का पान करते थ और वे वाणी की मधुर एव स्वादु रूप म भी कल्पना करते थे अर्थात् वाणी उनके लिए मधुर पेय अथवा 'रस रूप म काम्य थी ।

डा० शकरन् के ही ग्र थ म उद्ध त 'ऋग्वेद' का वाक्य हमारे अनुमान का पुष्टि कर देता है

य पावमानीरध्येत्यृषिभि सभत रसम् ।
सत्र स पूतमश्नाति स्वदित मातरिश्वना ॥
तस्य सरस्वती दुहे क्षीर। (ऋ० ६, ६७, ३१ ३२)

(जो पवमान ऋचाओं क रूप म ऋषियो द्वारा सम्भृत रस का अध्ययन करता है वह पवित्र और स्वादिष्ट अन्न का आनन्द लता है उसके लिए सर स्वती क्षीर आदि का दोहन करती है) ।

यहाँ रस का प्रयोग निश्चय ही ऋचाओं के अर्थात् वाणी क रस के लिए

किया गया है। इस प्रकार वदिक युग म ही रस शब्द का प्रयोग वाणी के शब्दाथ के लिए होने लगा था। किन्तु यह भी व्यावहारिक प्रयोग मात्र था, शास्त्रीय नहा।

इसके बाद रामायण-महाभारत काल आता है। यो तो 'वाल्मकि रामायण' के प्रचलित सस्करणो में बालकाण्ड के चतुथ सग म नवरस का अत्यत स्पष्ट उल्लेख है,

पाठ्ये गेये च मधुर प्रमाणैस्त्रिभिरन्वितम्।
जातिभि सप्तभिबद्धम् तन्त्रीलयसमन्वितम् ॥८॥
रस शृङ्गारकरुणहास्यरौद्रभयानक ।
वीरादिभिश्च सयुक्त काव्यमेतदगायताम् ॥९॥

परन्तु बालकाण्ड का यह अश निश्चय ही प्रक्षिप्त है, किसी भी प्रामाणिक सस्करण म ये श्लोक नहीं मिलते। ब्लूमफील्ड और मोनियर विलियम्स के साक्ष्य के आधार पर यह कहा जा सकता है कि 'रामायण' और 'महाभारत' म रस शब्द के अथ म कोई उल्लखनीय परिवतन नहीं हुआ। 'रामायण' मे रस का प्रयोग जीवन रस (अमृत), पेय आदि साधारण अर्थों म ही हुआ है। 'महाभारत' में भी वह जल, सुरा, पेय, गध आदि का ही पर्याय है। केवल दो एक प्रयोग थोडे नवीन हैं, जस, काम और स्नह के अथ मे। महाभारत-काल के पश्चात् (भरत के 'नाट्यशास्त्र' की रचना तक) सूत्रकाल आता है। यह मूल दशन सूत्रों की रचना तथा बौद्ध एव जन दशनो क प्रथम आविर्भाव का युग है। इसी युग म वयाकरण पाणिनि और उनके प्राचीन भाष्यकार हुए, कौटिल्य का 'अथशास्त्र' तथा वात्सायन का 'कामसूत्र' लिखा गया। इनम से अधिकाश ग्रथों म रस शब्द का विशेष अथ विकास नहीं हुआ। दशन सूत्रो में तन्मात्रा के अथ में और अथशास्त्र आदि मे द्रव्यादि के रूप म ही उसका प्रयोग होता रहा।

## शास्त्रीय अर्थ का आविर्भाव

हमारे अनुसधान में सहायक एक ग्रथ है, 'कामसूत्र'। वात्स्यायन के नाम से प्रचलित 'कामसूत्र' का जो प्रसिद्ध सस्करण 'जयमगला' टीका के साथ इस समय मिलता है उसम 'रस' शब्द का प्रयोग रति, काम-शक्ति आदि के अथ म प्राय हुआ है—

'रसो रति प्रीतिर्भावो रागो वेग समाप्तिरिति रतिपर्याय ।'

(कामसूत्र २, १, ६५)

'शास्त्राणां विषयस्तावद्यावन्मन्दरसा नरा ।' (का० २, २, ३२)

एक स्थान पर शास्त्रीय ग्रंथ में भी रस का स्पष्ट प्रयोग है—

'तदिष्टनायलीलानुवर्तनम् ।' (६, २, ३५)

इस पर 'जयमंगला' टीका है 'नायकस्य शृंगारादिषु य इष्टो रसो भावः स्थायिसंचारिसात्त्विकेषु, लीलाचेष्टितानि तथामनुवर्तनम् ।' (अर्थात् यहाँ रस और भाव से अभिप्राय शृंगारादि रस और स्थायी-संचारी आदि भावों का है।)

उपर्युक्त सूत्र विशेष की रचना कितनी प्राचीन है और यह वात्स्यायन-कृत मूल सूत्रों में से है या नहीं, यह कहना कठिन है। किन्तु वात्स्यायन के ही युग में, या उसके आसपास 'रस' शब्द के शास्त्रीय ग्रंथ का आविर्भाव हो गया होगा, ऐसा अनुमान कर लेने के लिए पर्याप्त प्रमाण मिल जाते हैं। अधिकांश विद्वानों का आज यही मत है कि वात्स्यायन के कामसूत्र की रचना कदाचित् ईसा पूर्व चौथी शती के लगभग हुई थी। यह युग सूत्रकाल कहलाता है और इसका विस्तार ५-६ शती ई०-पू० से ५-६ शती ई० तक माना जाता है। इस कालावधि में ही सूत्र-शैली का पूर्ण प्रसार हुआ। कामसूत्र की रचना इसके पूर्वार्द्ध में और 'भरत-सूत्र' की कदाचित् उत्तरार्ध में हुई। एक तो भरत सूत्रों में ही प्रतिपादित रस सिद्धान्त बहुत सांगोपांग और परिपूर्ण है, दूसरे स्वयं भरत ने अपने पूर्ववर्ती आचार्यों का उल्लेख तथा अनुवंश श्लोकों में उनके मन्तव्यों का प्रयोग इतने प्रचुर रूप में किया है कि रस की शास्त्रीय परम्परा को भरत से लगभग दो शताब्दी पहले ले जाना अनिवार्य हो जाता है। इस प्रकार 'रस' शब्द के शास्त्रीय ग्रंथ के आविर्भाव का समय 'कामसूत्र' की रचना के आसपास ही पहुँच जाता है। इन दो शताब्दियों में शास्त्रीय ग्रंथ का इतना विकास हो चुका था कि भरत को या भरत नाम से रचना करने वाले सूत्रकार को, उसका पूर्ण विस्तार करने में कोई कठिनाई नहीं हुई।

उपर्युक्त ऐतिहासिक विवेचन के फलस्वरूप हमारे निष्कर्ष इस प्रकार हैं—

(१) 'रस' का मूल प्रयोग निश्चय ही वनस्पतियों के द्रव के लिए होता था, जिनके अपने-अपने आस्वाद और गुण थे।

(२) 'द्रव्य के लिए गुण और गुण के लिए द्रव्य वाचक शब्द के लाक्षणिक प्रयोग' के नियमानुसार लक्षणा के द्वारा 'आस्वाद' और ऊर्जा आदि के अर्थ में उसका विकास हो गया।

(३) सोम रस के वर्धमान प्रचार ने 'रस' शब्द के अर्थ में आनन्द, मस्ती और तन्मयता—चमत्कार आदि का समावेश कर दिया। प्रत्येक 'रस' या उसका 'आस्वाद' आनन्दप्रद नहीं होता किन्तु सोमरस के प्रभाव से 'रस' आनन्द और तन्मयता—चमत्कार आदि का वाचक बन गया।

(४) लक्षणा का व्यापार इसके बाद भी चलता रहा और रस का प्रयोग एक ओर वाणी के चमत्कार (ऋचाओं के रस आदि) के लिए होने लगा, और दूसरी ओर—

(५) सूक्ष्म से सूक्ष्मतर होता हुआ आत्मानन्द या ब्रह्मानन्द के लिए होने लगा।

(६) 'वाणी का रस' 'काव्य रस' का ही समानार्थक है। यों तो वेद में कवि और काव्य शब्दों का भी प्रयोग है, पर वह वर्तमान पारिभाषिक प्रयोग से थोडा दूर है, काव्य की अपेक्षा वाक् वर्तमान अर्थ के अधिक निकट है। अत वाक् रस को काव्य रस का वाचक मानना सर्वथा युक्तिसंगत है।

(७) किन्तु उपर्युक्त प्रयोग सर्वथा व्यावहारिक ही है रस का पारिभाषिक या शास्त्रीय प्रयोग वैदिक साहित्य में नहीं है।

(८) अत रस के शास्त्रीय अर्थ का विकास रामायण महाभारत काल के पश्चात् के नाट्य सूत्रों से बहुत पहले—'कामसूत्र' के प्रभाव के फलस्वरूप, अनुमानत चौथी पाँचवी शताब्दी ईसा-पूर्व से लेकर दूसरी तीसरी शताब्दी ईसा पूर्व तक हुआ होगा।

# भारतीय साहित्य की मूलभूत एकता

भारतवर्ष अनेक भाषाओं का विशाल देश है। उत्तर पश्चिम में पंजाबी, हिन्दी और उर्दू, पूर्व में उड़िया बँगला और असमिया, मध्य पश्चिम में मराठी और गुजराती और दक्षिण में तमिल, तेलुगु कन्नड़ तथा मलयालम। इनके अतिरिक्त कतिपय और भी भाषाएँ हैं जिनका साहित्यिक एवं भाषा वैज्ञानिक महत्त्व कम नहीं है—जैसे कश्मीरी, डोगरी, सिंधी, कोंकणी, तूल आदि। इनमें से प्रत्येक का, विशेषतः पहली बारह भाषाओं में से प्रत्येक का, अपना साहित्य है जो प्राचीनता, वैविध्य गुण और परिमाण सभी की दृष्टि से अत्यन्त समृद्ध है। यदि आधुनिक भारतीय भाषाओं के ही सम्पूर्ण वाङ्मय का सचयन किया जाये तो मेरा अनुमान है कि वह यूरोप के संकलित वाङ्मय से किसी भी दृष्टि से कम नहीं होगा। वैदिक संस्कृत, संस्कृत पालि, प्राकृत और अपभ्रंश का समावेश कर लेने पर तो उसका अनन्त विस्तार कल्पना की सीमा को पार कर जाता है। ज्ञान का अपार भाण्डार—हिन्द महासागर से भी गहरा, भारत के भौगोलिक विस्तार से भी व्यापक हिमालय के शिखरों से भी ऊँचा और ब्रह्म की प्रकल्पना से भी अधिक सूक्ष्म। इनमें प्रत्येक साहित्य का अपना स्वतन्त्र और प्रखर वैशिष्ट्य है जो अपने प्रदेश के व्यक्तित्व से मुद्रांकित है। पंजाबी और सिन्धी, इधर हिन्दी और उर्दू की प्रदेश सीमाएँ कितनी मिली हुई हैं! किन्तु उनके अपने अपने साहित्य का वैशिष्ट्य कितना प्रखर है! इसी प्रकार गुजराती और मराठी का जन जीवन परस्पर ओतप्रोत है किन्तु क्या उनके बीच में किसी प्रकार की भ्रान्ति सम्भव है! दक्षिण की भाषाओं का उद्गम एक है सभी द्रविड़ परिवार की विभूतियाँ हैं परन्तु क्या कन्नड़ और मलयालम या तमिल और तेलुगु के स्वारूप्य के विषय में दावा हो सकता है! यही बात बंगला, असमिया और उड़िया के विषय में सत्य है। बँगला के गहरे प्रभाव को पचाकर असमिया और उड़िया अपना स्वतन्त्र अस्तित्व को बनाये हुए हैं।

गांधीजी के जीवन मरण को लेकर हिन्दी में अनेक कविताएँ लिखी गईं। प्रमुख कवियों में पंत, सियारामशरण गुप्त, नवीन, दिनकर, बच्चन, नरेन्द्र और सुमन आदि ने व्यक्तिगत रूप से रचनाएँ की हैं। उनके बलिदान से प्रेरित होकर भी प्रायः इन्हीं कवियों ने अनेक रचनाएँ प्रस्तुत कीं। परन्तु इनमें से अधिकांश कविताएँ विषय की गरिमा के उपयुक्त नहीं बन सकीं। इसका कारण स्पष्ट है—भारतीय काव्यशास्त्र में प्रकृत भाव और काव्यगत भाव में भेद किया गया है और हमारे आचार्यों ने बड़े मार्मिक ढंग से यह स्पष्ट किया है कि जीवनगत अनुभूतियाँ अपने प्रकृत रूप में नहीं वरन् संस्कार रूप में ही काव्य का विषय बन सकती हैं। प्रकृत रूप में उनका ऐन्द्रिय तत्त्व रसात्मक निर्वचन में बाधक होता है। गांधी के महानिर्वाण से सम्बद्ध काव्य में इसीलिए अपेक्षित उदात्त रस का संचार नहीं हो सका क्योंकि उसका घाव अभी तक हरा है और आज के कवि के लिए, जिसने कि उसको प्रत्यक्ष रूप से सहा है, अभी वह संस्कार नहीं बन पाया—सम्भव है वर्षों तक बन भी न पाए। इसलिए गांधी महाकाव्य कदाचित् कुछ समय बाद ही लिखा जा सकेगा जबकि गांधीजी के जीवन-मरण से सम्बद्ध हमारी युगानुभूति प्रकृत अनुभूति न रहकर संस्कार बन जाएगी।

प्रस्तुत कालावधि में काव्य के दो और प्रमुख विषय हमारे सामने आए (१) भारतवर्ष की सफल अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति-नीति (२) संत विनोबा का भूदान-आन्दोलन। तत्त्व रूप में इस देश के कवि के लिए ये कोई नये विषय नहीं हैं। नेहरू की शांति-नीति गांधी की अहिंसा की राजनीतिक अभिव्यंजना है और विनोबा का भूदान मन उसकी आर्थिक अभिव्यक्ति। काव्यशास्त्र की दृष्टि में तीनों का स्थायी भाव एक ही है। नवीन जी तथा श्री सियारामशरण आदि ने इस विषय को निष्ठा के साथ ग्रहण किया है।

ऊपर जिन काव्य-विषयों का उल्लेख किया गया है वे मूलतः एक ही प्रवृत्ति के अंग हैं—और वह प्रवृत्ति वही है जिसे हमने अपनी 'आधुनिक हिन्दी कविता की मुख्य प्रवृत्तियाँ' पुस्तक में राष्ट्रीय-सांस्कृतिक प्रवृत्ति के नाम से अभिहित किया है। यह काव्य प्रवृत्ति वस्तुतः नई नहीं है वरन् स्वतन्त्रता से बहुत पहले से ही हमारे साहित्य में इसका अस्तित्व रहा है। स्वतन्त्रता के उपरान्त इसके रूप में परिवर्तन अवश्य हुआ है किन्तु मूल तत्त्व वे ही रहे हैं। एक तो परतंत्र देश की वह अवरुद्ध हुंकार आज इसमें नहीं रही उसका स्थान स्वतंत्र राष्ट्र के आत्म विश्वास ने ले लिया है। दूसरे, अपने राजनीतिक संघर्ष का सफल अन्त हो जाने से अहिंसा में इसकी आस्था अत्यंत दृढ़ हो गई है। तीसरे,

अंतर्राष्ट्रीय क्षेत्र म अपनी शांति नीति के निरन्तर सफल होते जाने से विश्व बंधुत्व के आदर्श वस्तु सत्य म परिणत होने लगे हैं। इस प्रकार सन्देह असहयोग, प्रतिरोध आदि का निराकरण हो जाने से जीवन के आस्तिक मूल्यो का पोषण हुआ है जिसके परिणामस्वरूप स्वतन्त्रता के बाद की राष्ट्रीय सांस्कृतिक कविता के तामसिक गुण प्राय नि शेष हो गये हैं और शुद्ध सात्विक उत्साह उल्लास की परिवृद्धि हुई है। दूसरे शब्दो म यह कहा जा सकता है कि आज उसके राष्ट्रीय तत्त्व पृथक न रहकर बहुत-कुछ सांस्कृतिक तत्त्वों के साथ ही घुल मिल गये हैं। वर्तमान हिन्दी कविता की सवप्रमुख धारा यही है। वास्तव म स्वतन्त्रता पूव युग की तीन प्रवृत्तियाँ—ओज और उत्साह स अनुप्रेरित राष्ट्रीय प्रवृत्ति, सत्य चिंतन से अनुप्राणित सांस्कृतिक प्रवृत्ति और सौन्दर्य भावना से स्पून छायावादी प्रवृत्ति इस त्रिवेणी म मिलकर एकाकार हो गई हैं। प्रश्न किया जा सकता है कि इसकी उपलब्धि क्या है ? इसका उत्तर यह है कि अभी वतमान काव्य की अंतश्चेतना का निर्माण हो रहा है। आज नहीं तो कल कोई समथ कवि अपनी अमतवाणी म इसका उद्गीथ करेगा।

इस परिधि के बाहर भी एक ऐसा कविवग है जो अभीष्ट संस्कारो के अभाव म परम्परा स पोषित आस्तिक मूल्यो को ग्रहण करने म असमथ है। निदान वह जीवन के उपयुक्त सांस्कृतिक मूल्यो के विरुद्ध प्रगति' अथवा प्रयोग' कर रहा है। सक्रियता की दृष्टि से यह वग पिछड़ा नहीं है, और अपने ढग से यह भी जीवन की व्याख्या करने का दावा करता है। १९४७ से पूव जो प्रगति वादी थे उनमे से संस्कारशील कवियो ने सांस्कृतिक मूल्यो को स्वीकार कर लिया है किन्तु जिनकी प्रकृति उनके साथ समझौता नहीं कर पाई वे या तो कभी-कभी देश के आर्थिक विधान के विरुद्ध बड़बड़ाने लगते हैं और या फिर व्यक्ति की कुण्ठाओं को काव्य म मूत करने का सफल असफल प्रयत्न करते हैं। मेरे आस्तिक संस्कार इस प्रकार की कविता से कभी संधि नहीं कर सके—किंतु फिर भी वस्तु चिंतन करने पर मुझे यह लगता है कि यह प्रवृत्ति केवल बौद्धिक विकृति मात्र नहीं है अथवा यदि केवल बौद्धिक विकृति है भी तब भी, आज के जीवन म अस्वाभाविक नहीं है। आज का बुद्धिजीवी युवक आस्तिक नहीं है। वतमान उसकी व्यक्तिगत आकांक्षाओं का परितोष नहीं कर रहा, वह अनुभव करता है कि उसकी प्रतिभा का मूल्य उसे नहीं मिल रहा—और वह क्षुब्ध है। सामाजिक चेतना उसकी इतनी विकसित नहीं हो पाई कि राष्ट्र के सामूहिक विकास अथवा कम से कम विकास प्रयत्नो से प्रेरणा ग्रहण कर सके संस्कार उसके इतने आस्तिक नहीं रह गये कि भावी की स्वस्थ कल्पना उसे परितोष

दे फने। अन्त में रह जाता है वह स्वय और आधुनिक प्रतिवादों द्वारा पोषित उसकी बुद्धि। अतएव कुण्ठित मन नास्तिक बुद्धि के साथ तरह-तरह के खेल खेलने लगता है। आज की प्रयोगवादी कविता की यही अन्तरग व्याख्या है। यह काव्य प्रवृत्ति आज के जीवन म अस्वाभाविक नहीं है, किन्तु फिर भी, सत्य भी नही है, क्योंकि यह नास्ति पर आधृत है अस्ति पर नहीं।

साहित्य के अन्य क्षेत्रों की उपलब्धिया भी महत्त्वहीन नही हैं। हिन्दी-उपन्यास काफी सक्रिय रहा है यद्यपि आज हिन्दी उपन्यास की अधिकाश प्रवृत्तियो म प्राय स्वतन्त्रता पूव युग की विस्तृति ही मिलती है फिर भी कलात्मक स्तर का उचित सरक्षण हुआ है। प्रमचन्द की सामाजिक राजनीतिक उपन्यास परम्परा म अमृतलाल नागर के 'बूंद और समुद्र तथा सुहाग के नूपुर' का स्थान अक्षुण्ण रहेगा। इस वग के अन्य ख्यातिलब्ध उपन्यासकारा मे भगवतीचरण वर्मा और उपेन्द्रनाथ अश्क ने गुण तथा परिमाण दोनो की दृष्टि से महत्वपूर्ण काय किया है। मनोवैज्ञानिक उपन्यास के क्षेत्र म अज्ञेय का 'नदी के द्वीप, इलाचन्द्र जोशी का जहाज का पछी और जैनेन्द्र की 'सुखदा' तथा 'जयवधन आदि रचनाएँ विशेषत उल्लेखनीय हैं यद्यपि यह कहना कठिन होगा कि इनम स कोई भी कृति अपने रचयिता की पूव उपलब्धियों से श्रेष्ठतर है। इस दृष्टि से वृन्दावनलाल वमा और यशपाल की सफलता अधिक स्पृहणीय है। वर्मा जी की झासी की रानी' और 'मृगनयनी' दोनों ही श्रेष्ठ ऐतिहासिक उपन्यास हैं—हिन्दी म अपने वग की व अन्यतम विभूतियाँ हैं। और उधर यशपाल-कृत 'झूठा सच' भी अपने महाकाव्योचित आयाम तथा गरिमा के कारण प्रगतिवादी उपन्यासा म निश्चय ही सवश्रेष्ठ है। स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद उपन्यास के एक नवीन रूप का भी आविर्भाव हुआ है और वह है आचलिक उपन्यास।—इस सदभ म रेणु ने 'मैला आचल' और 'परती परिकथा' की रचना द्वारा एक नवीन दिशा मे सफल प्रयोग किय हैं, यद्यपि अभी इन्हे प्रयोग से आगे सिद्धि मानना जल्दबाजी होगी।

हिन्दी नाटक अब रगमच क अधिक निकट आ गया है और कुछ ऐसी नई प्रतिभाएँ उभरकर सामने आ रही हैं जिनका अपने अग्रवर्ती नाटककारो—लक्ष्मीनारायण मिश्र उदयशकर भट्ट, सेठ गोविन्ददास आदि की अपेक्षा रगमच की विकासशील कला से अधिक घनिष्ठ एव जीवत सम्पर्क है। इस युग में सर्वाधिक विकास हुआ है आलोचना का। इसम सदेह नही कि आचाय शुक्ल की जसी मेधा का वरदान आज उसे प्राप्त नही है, किन्तु उनकी स्वस्थ परम्पराओ का पिछले १३ १४ वर्षों म समुचित विकास हुआ ह और अब भी

अतर्राष्ट्रीय क्षेत्र मे अपनी शाति नीति के निरन्तर सफल होते जाने से विश्व बधुत्व के भावादर्श वस्तु-सत्य म परिणत होने लगे हैं। इस प्रकार सन्देह असहयोग, प्रतिरोध आदि का निराकरण हो जाने से जीवन के सात्विक मूल्यों का पोषण हुआ है जिसके परिणामस्वरूप स्वतन्त्रता के बाद की राष्ट्रीय सास्कृतिक कविता के तामसिक गुण प्राय निर्दोष हो गये हैं और शुद्ध सात्विक उत्साह-उल्लास की परिवृद्धि हुई है। दूसरे शब्दो म यह कहा जा सकता है कि आज उसके राष्ट्रीय तत्त्व पृथक न रहकर बहुत-कुछ सास्कृतिक तत्त्वो के साथ हो घुल मिल गये हैं। वर्तमान हिन्दी कविता की सर्वप्रमुख धारा यही है। वास्तव म स्वतत्रता पूर्व युग की तीन प्रवृत्तियाँ—ओज और उत्साह स अनुप्रेरित राष्ट्रीय प्रवृत्ति, गम्भीर चितन से अनुप्राणित सास्कृतिक प्रवृत्ति और सौंदर्य भावना से स्फूर्त छायावादी प्रवृत्ति इस त्रिवेणी म मिलकर एकाकार हो गई हैं। प्रश्न किया जा सकता है कि इसकी उपलब्धि क्या है? इसका उत्तर यह है कि अभी वर्तमान काव्य की अतश्चेतना का निर्माण हो रहा है। आज नहा तो कल कोई समर्थ कवि अपनी अमृतवाणी म इसका उद्गीथ करेगा।

इस परिधि के बाहर भी एक एसा कविवर्ग है जो अभीष्ट सस्कारों के अभाव मे परम्परा से पोषित आस्तिक मूल्यों को ग्रहण करने म असमर्थ है। निदान वह जीवन के उपयुक्त सास्कृतिक मूल्यो के विरुद्ध 'प्रगति' अथवा 'प्रयाग' कर रहा है। सक्रियता की दृष्टि से यह वर्ग पिछडा नही है, और अपने ढग से यह भी जीवन की व्याख्या करने का दावा करता है। १६४७ से पूर्व जो प्रगतिवादी थे उनम से सस्कारशील कवियो ने सास्कृतिक मूल्यो को स्वीकार कर लिया है, कि तु जिनकी प्रकृति उनके साथ समझौता नही कर पाई, व या तो कभी-कभी देश के आर्थिक विधान के विरुद्ध बडबडाने लगते हैं और या फिर व्यक्ति की कुण्ठाओ को काव्य मे मूर्त करने का सफल असफल प्रयत्न करते है। मेरे आस्तिक सस्कार इस प्रकार की कविता से कभी सधि नही कर सके—किंतु फिर भी वस्तु चितन करने पर मुझे यह लगता है कि यह प्रवृत्ति केवल बौद्धिक विकृति मात्र नहा है, अथवा यदि केवल बौद्धिक विकृति है भी तब भी, आज के जीवन म अस्वाभाविक नही है। आज का बुद्धिजीवी युवक आस्तिक नही है। वर्तमान उसकी व्यक्तिगत आकाक्षाओं का परितोष नही कर रहा, वह अनुभव करता है कि उसकी प्रतिभा का मूल्य उसे नहीं मिल रहा—और वह क्षुब्ध है। सामाजिक चेतना उसकी इतनी विकसित नही हो पाई कि राष्ट्र के सामूहिक विकास अथवा कम स कम विकास प्रयत्नो से प्रेरणा ग्रहण कर सके, सस्कार उसके इतने आस्तिक नही रह गये कि भावी की स्वस्थ कल्पना उस परितोष

दे फके। अन्त में रह जाता है वह स्वय और आधुनिक प्रतिवादो द्वारा पोषित उसकी बुद्धि। अतएव कुण्ठित मन नास्तिक बुद्धि के साथ तरह-तरह के खेल खेलने लगता है। आज की प्रयोगवादी कविता की यही अन्तरग व्याख्या है। यह काव्य प्रवृत्ति आज के जीवन म अस्वाभाविक नहीं है, किन्तु फिर भी, सत्य भी नही है, क्योंकि यह नास्ति पर आधृत है अस्ति पर नहीं।

साहित्य के अन्य क्षेत्रो की उपलब्धियाँ भी महत्त्वहीन नहीं हैं। हिन्दी-उपन्यास काफी सक्रिय रहा है यद्यपि आज हिन्दी उपन्यास की अधिकांश प्रवृत्तियों मे प्राय स्वतत्रता पूव युग की विस्तृति ही मिलती है फिर भी कलात्मक स्तर का उचित मरदाग हुआ है। प्रेमचन्द की सामाजिक राजनीतिक उपन्यास-परम्परा म अमृतलाल नागर क 'बूँद और समुद्र' तथा 'सुहाग के नूपुर' का स्थान अक्षुण्ण रहेगा। इस वग के अन्य ख्यातिलब्ध उपन्यासकारो में भगवतीचरण वर्मा और उपेन्द्रनाथ अश्क ने गुण तथा परिमाण दोनों की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण काय किया है। मनोवैज्ञानिक उपन्यास के क्षेत्र म अज्ञेय का 'नदी के द्वीप', इलाचन्द्र जोशी का 'जहाज का पछी' और जैनेन्द्र की 'सुखदा' तथा 'जयवधन' आदि रचनाए विशेषत उल्लेखनीय हैं यद्यपि यह कहना कठिन होगा कि इनम स कोई भी कृति अपने रचयिता की पूव उपलब्धियों से श्रेष्ठतर है। इस दृष्टि स वृन्दावनलाल वर्मा और यशपाल की सफलता अधिक स्पृहणीय है। वर्मा जी की 'झासी की रानी' और 'मृगनयनी' दोनों ही श्रेष्ठ ऐतिहासिक उपन्यास हैं—हिन्दी म अपने वग की वे अन्यतम विभूतियाँ हैं। और उधर यशपाल कृत 'झूठा सच' भी अपने महाकाव्योचित आयाम तथा गरिमा के कारण प्रगतिवादी उपन्यासो म निश्चय ही सवश्रेष्ठ है। स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद उपन्यास के एक नवीन रूप का भी आविर्भाव हुआ है और वह है 'आचलिक उपन्यास'।—इस सन्दभ म रेणु ने 'मैला आचल' और 'परती परिकथा' की रचना द्वारा एक नवीन दिशा म सफल प्रयोग किये हैं, यद्यपि अभी इन्ह प्रयोग से आगे सिद्धि मानना जल्दबाजी होगी।

हिन्दी नाटक अब रगमच क अधिक निकट आ गया है और कुछ ऐसी नई प्रतिमाएँ उभरकर सामने आ रही हैं जिनका अपने अग्रवर्ती नाटककारो—लक्ष्मीनारायण मिश्र, उदयशकर भट्ट, सेठ गोविन्ददास आदि की अपेक्षा रगमच की विकासशील कला से अधिक घनिष्ठ एव अन्तरग सम्पर्क है। इस युग मे सर्वाधिक विकास हुआ है आलोचना का। इसमे सन्देह नहीं कि आचाय शुक्ल की जैसी मेधा का वरदान आज इस क्षेत्र को नहीं है किन्तु उनकी स्वस्थ परम्पराओं का पिछले १०-१४ वर्षों में समुचित विकास हुआ है और अब भी

हो रहा है। इनके अतिरिक्त समाजविज्ञान, मनोविश्लेषण-शास्त्र तथा सौ दय शास्त्र की नवीन पद्धतियो के सम्यक उपयोग से नवीन आलोचना प्रणालियो का भी आविर्भाव हुआ है। इधर भारतीय एव पाश्चात्य काव्य सिद्धान्तो का आख्यान पुनराख्यान भी द्रुत गति से चल रहा है स्वदेश विदेश के प्राय सभी आचार्यों के शास्त्र ग्रन्थ हिन्दी म सुलभ हैं और हिन्दी का काव्यशास्त्र आज भारतीय भाषाओ म सर्वाधिक समृद्ध है। नवीन शोध के परिणाम-स्वरूप प्रभूत ऐतिहासिक सामग्री प्रकाश म आई है और हिन्दी क सिद्ध लेखक नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा आयोजित हिन्दी साहित्य का बृहद् इतिहास म उसका उचित उपयोग कर रहे हैं। यह इतिहास स्वय अपने आप म एक महान् अनुष्ठान है—इसक तीन भाग प्रकाशित हो चुके हैं और चौदह पर काय हो रहा है। पूरा हो जाने पर लगभग दस हजार पृष्ठ का यह महाग्रथ विश्व का कदाचित् सबसे बडा साहित्यिक इतिहास होगा जिसे असख्य 'पुस्तक कीट' एकत्र होकर भी काटने म असमथ रहगे। भाषाविज्ञान की प्रगति भी उपेक्षणीय नही है। विभिन्न भारतीय भाषाओ क निकट सम्पक क फलस्वरूप तुलनात्मक भाषा विज्ञान के अध्ययन क लिए व्यापक क्षेत्र मिल गया है और भाषा वज्ञानिक सर्वेक्षण के द्वारा देश की अनेक बोलियो के अध्ययन की विस्तत योजनाओं पर काय हो रहा है।

अत म, हमारा निष्कष यह है कि स्वाधीन भारत म हिन्दी की प्रगति के दोना ही पहलू हैं। ज्ञान क साहित्य म जहाँ अभूतपूव उन्नति हुई है, वहाँ रस के साहित्य की सिद्धि अधिक स अधिक सतोष प्रद ही कही जा सकती है—उस पर गव करन का कोई विशेष कारण नही है। परन्तु यह तो उपलब्धि का समय वास्तव म है भी नहीं—यह तो निर्माण काल है वरन् यह कहना चाहिए कि निर्माण का भी आरम्भ काल है। निर्माण और सृजन दोना म बाह्य समानता होने पर भी मौलिक भेद है। निर्माण जहाँ योजनाबद्ध, विवेकपूर्ण तथा प्रयत्न साध्य कम है वहाँ सृजन अतस्फूर्त अयत्न साध्य क्रिया है जो न योजना म बाँधी जा सकती है और न हानि-लाभ क विवक से नियन्त्रित हो सकती है। हिन्दी का साहित्यकार आज निर्माण की योजनाओ मे सलग्न है जिनक परिणाम अपेक्षित अवधि क उपरात ही उपलब्ध होगे। अतएव आज की उपलब्धि का मूल्याकन परिणाम क आधार पर नही, हमारे प्रयत्नों के आधार पर होना चाहिए।

# स्वतन्त्रता के पश्चात् हिन्दी आलोचना

स्वतन्त्रता के पश्चात् हिन्दी आलोचना के साथ मेरा सक्रिय सम्बन्ध रहा है। उस पर वार्ता करने के लिए आमन्त्रण देना मेरे साथ वैसा ही अन्याय है जैसा अभिनेता से दर्शक की तटस्थ दृष्टि की अपेक्षा करना। और, फिर मुझे तो छद्मनाम की सुविधा भी प्राप्त नहीं है।

१९४७ के बाद का युग सृजन की अपेक्षा निर्माण का ही युग अधिक है। यह बात मैं कई बार कह चुका हूँ। आलोचना सर्जना है या रचना इस विषय में आलोचना के शैशव-काल में बड़ा विवाद रहा। मुझे याद है कि हमारे किसी परीक्षा पत्र में एक प्रश्न यह था कि आलोचना कला है या विज्ञान। मुझे याद नहीं कि उस समय मैंने इसका क्या उत्तर दिया था परन्तु इस समय सहज ही एक समाधान मेरे मन में आया है—आलोचना कला का विज्ञान है। भारतीय शब्द साहित्य विद्या या साहित्य-शास्त्र का ठीक यही अर्थ है। मैं कहना यह चाहता हूँ कि सर्जनात्मक साहित्य का अंग होते हुए भी आलोचना उस अर्थ में कला नहीं हो सकती जिस अर्थ में कविता, नाटक या उपन्यास। रस सृष्टि के लिए आवश्यक चित्त की समाहिति तो यहाँ भी अनिवार्य है किन्तु वह केवल परिणति की अवस्था है। प्रक्रिया में तो भावना और कल्पना की अपेक्षा चेतन मन का विवेक ही अधिक प्रबुद्ध रहता है। फिर भी सफल आलोचना का उद्भव रस में से होता है और उसका विलय भी रस में ही होना चाहिए अर्थात् जब तक आलोचक आलोच्य से रसार्द्र होकर अपनी विवेचना का प्रारम्भ नहीं करता और जब तक उसकी विवेचना सहृदय पाठक के मन में आलोच्य के प्रति रसोद्बोध नहीं करती तब तक वह सफल नहीं हो सकता। इस दृष्टि से प्रेरणा और सिद्धि की अवस्था में कला होते हुए भी अपनी साधनावस्था में आलोचना निश्चय ही शास्त्र है—दूसरे शब्दों में उसमें सृजन के साथ निर्माण का भी बहुत बड़ा योग है। इसीलिए निर्माण के इस दशक में हिन्दी आलोचना और अंगों की अपेक्षा अधिक सक्रिय रही है।

हो रहा है। इनके अतिरिक्त समाजविज्ञान, मनोविश्लेषण शास्त्र तथा सौ दय शास्त्र की नवीन पद्धतियो क सम्यक उपयोग से नवीन आलोचना प्रणालियो का भी आविर्भाव हुआ है। इधर भारतीय एव पाश्चात्य का य सिद्धा तो का आख्यान पुनराख्यान भी द्रुत गति से चल रहा है, स्वदेश विदेश के प्राय सभी आचार्यों के शास्त्र ग्र य हि दी म सुलभ हैं और हि दी का काव्यशास्त्र आज भारतीय भाषाओ म सर्वाधिक समृद्ध है। नवीन शोध के परिणाम-स्वरूप प्रभूत ऐतिहासिक सामग्री प्रकाश म आई है और हि दी के सिद्ध लखक नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा आयोजित हि दी साहित्य का बृहद् इतिहास' म उसका उचित उपयोग कर रहे है। यह इतिहास स्वय अपने आप म एक महानु अनुष्ठान है—इसके तीन भाग प्रकाशित हो चुके हैं और चौदह पर काय हो रहा है। पूरा हो जान पर लगभग दस हजार पृष्ठ का यह महाग्रथ विश्व का कदाचित् सबसे बडा साहित्यिक इतिहास होगा जिसे असख्य 'पुस्तक कीट' एकत्र होकर भी काटने म असमथ रहगे। भाषाविज्ञान की प्रगति भी उपेक्षणीय नही है। विभिन्न भारतीय भाषाओ के निकट सम्पर्क क फलस्वरूप तुलनात्मक भाषा विज्ञान के अध्ययन के लिए व्यापक क्षेत्र मिल गया है और भाषा वज्ञानिक सर्वेक्षणो के द्वारा देश की अनेक बोलियो क अध्ययन की विस्तृत योजनाओ पर काय हो रहा है।

अत मे, हमारा निष्कर्ष यह है कि स्वाधीन भारत म हि दी की प्रगति के दोना ही पहलू हैं। ज्ञान क साहित्य म जहाँ अभूतपूर्व उन्नति हुई है, वहा रस के साहित्य की सिद्धि अधिक से अधिक सतोष प्रद ही कही जा सकती है—उस पर गव करन का कोई विशेष कारण नही है। परतु यह तो उपलब्धि का समय वास्तव म है भी नहीं—यह तो निर्माण काल है वरन् यह कहना चाहिए कि निर्माण का भी आरम्भ काल है। निर्माण और सृजन दोना म बाह्य समानता होन पर भी मौलिक भेद है। निर्माण जहा योजनाबद्ध, विवेकपूर्ण तथा प्रयत्न साध्य कम है वहाँ सृजन अतस्फूर्त, अप्रयत्न-साध्य क्रिया है जो न योजना मे बाँधी जा सकती है और न हानि लाभ क विवेक से नियन्त्रित हो सकता है। हि दी का साहित्यकार आज निर्माण की योजनाओ म सलग्न है जिनक परिणाम अपेक्षित अवधि के उपरात ही उपलब्ध होग। अतएव आज की उपलब्धि का मूल्याकन परिणाम क आधार पर नही, हमारे प्रयत्नो क आधार पर होना चाहिए।

# स्वतन्त्रता के पश्चात् हिन्दी आलोचना

स्वतन्त्रता के पश्चात् हिन्दी आलोचना के साथ मेरा सक्रिय सम्बन्ध रहा है। उस पर वार्ता करने के लिए आमन्त्रण देना मेरे साथ वैसा ही अन्याय है जैसा अभिनेता से दर्शक की तटस्थ दृष्टि की अपेक्षा करना। और, फिर मुझे तो छद्मनाम की सुविधा भी प्राप्त नहीं है।

१९४७ के बाद का युग सृजन की अपेक्षा निर्माण का ही युग अधिक है। यह बात मैं कई बार कह चुका हूँ। आलोचना सृजन है या रचना इस विषय में आलोचना के शैशव-काल में बड़ा विवाद रहा। मुझे याद है कि हमारे किसी परीक्षा पत्र में एक प्रश्न यह था कि आलोचना कला है या विज्ञान। मुझे याद नहीं कि उस समय मैंने इसका क्या उत्तर दिया था परन्तु इस समय सहज ही एक समाधान मेरे मन में आया है—आलोचना कला का विज्ञान है। भारतीय शब्द साहित्य विद्या या साहित्य शास्त्र का ठीक यही अर्थ है। मैं कहना यह चाहता हूँ कि सृजनात्मक साहित्य का अंग होते हुए भी आलोचना उस अर्थ में कला नहीं हो सकती जिस अर्थ में कविता नाटक या उपन्यास। रस सृष्टि के लिए भावस्थ चित्त की समाहिति तो यहाँ भी अनिवार्य है किन्तु वह केवल परिणति की अवस्था है। प्रक्रिया में तो भावना और कल्पना की अपेक्षा चेतन मन का विवेक ही अधिक प्रबुद्ध रहता है। फिर भी सफल आलोचना का उद्भव रस में से होता है और उसका निलय भी रस में ही होना चाहिए अर्थात् जब तक आलोचक आलोच्य से रसार्द्र होकर अपनी विवेचना का आरम्भ नहीं करता और जब तक उसकी विवेचना सहृदय पाठक के मन में आलोच्य के प्रति रसोद्बोध नहीं करती तब तक वह सफल नहीं हो सकता। इस दृष्टि से प्रेरणा और सिद्धि की अवस्था में कला होते हुए भी अपनी साधनावस्था में आलोचना निश्चय ही शास्त्र है—दूसरे शब्दों में उसमें सृजन के साथ निर्माण का भी बहुत बड़ा योग है। इसीलिए निर्माण के इस दशक में हिन्दी आलोचना और अंगों की अपेक्षा अधिक सक्रिय रही है।

सन् ४७ के बाद की हिन्दी आलोचना सामान्यत शुक्लोत्तर आलोचना का विस्तार है—शुक्लजी के बाद हिन्दी म आलोचना की अनेक प्रवृत्तियाँ उभरकर आइ। (१) शास्त्रीय आलोचना जिसे शुक्लजी से प्रत्यक्ष प्रेरणा प्राप्त थी, (२) सौष्ठववादी आलोचना जिसने शुक्लजी द्वारा प्रभावित होने पर भी जीवन के प्रति स्वाभी मूल्यो और स्वच्छ द दृष्टिकोण को अधिक आग्रह के साथ ग्रहण किया, (३) मनोवैज्ञानिक आलोचना जो साहित्य को व्यक्तिगत प्रक्रिया मानकर कवि मानस के विश्लेषण द्वारा कृति का विवेचन करती थी, (४) समाजशास्त्रीय आलोचना जो समाजवादी जीवन दर्शन से प्रेरणा प्राप्त कर सामाजिक चेतना के विकास को साहित्य का लक्ष्य मानती थी, (५) ऐतिहासिक आलोचना जो सास्कृतिक सामाजिक परिवेश म साहित्य का अध्ययन प्रस्तुत करती थी, (६) सैद्धान्तिक आलोचना जिसका साध्य था भारतीय तथा पाश्चात्य काव्य सिद्धातो का विवेचन और (७) शोधपरक आलोचना जिसके अतगत हिन्दी के प्राचीन एव नवीन साहित्य की तथ्य परक एव तत्त्व परक शोध हो रही थी।

स्वतन्त्रता के उपरान्त ये सभी प्रवृत्तियाँ समान रूप से सक्रिय नही रह सकी। उदाहरण के लिए मनोवैज्ञानिक आलोचना के अन्तगत विशेष काय नही हुआ। केवल एक शोध ग्रन्थ 'आधुनिक कथा साहित्य और मनोविज्ञान' हमारे सामने आया। इसके लेखक डा० देवराज उपाध्याय हिन्दी के परिचित सुलेखक हैं। उन्होने अतिवादो को बचाते हुए काफी सुथरे ढग स हिन्दी के कथा साहित्य का मनोवैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत किया है। मनोविज्ञान की शब्दावली मे लेखक ने गेस्टाल्ट पद्धति का अवलम्बन किया है जिसम शाखाओ की अपेक्षा मूल का ग्रहण रहता है अर्थात् व्यक्तित्व का खडश नही वरन् समग्र रूप मे विश्लेषण रहता है। डा० देवराज की दृष्टि सवथा निर्भ्रान्त तो नही कही जा सकती—कही कही उन्होने सिद्धान्तो का मिथ्यारोपण भी कर दिया है और अनेक स्थानों पर पाश्चात्य कथा साहित्य का उल्लेख आवश्यकता से अधिक हो गया है। फिर भी हिन्दी म नियमित रूप स मनोवैज्ञानिक आलोचना का यह अच्छा ग्रन्थ है।

मनोविश्लेषण शास्त्र का अवलम्ब ग्रहण करने वाले लेखको म श्री इलाचन्द्र की कृति देखा परखा उल्लेखनीय है। इलाचन्द्रजी के विश्लेषण म पर्याप्त गहनता रहती है और वे पूर्वाग्रह स मुक्त रहकर प्रबल शब्दो म अपना मत अभिव्यक्त कर सकते हैं। उनकी दृष्टि म अतप्रवेश की क्षमता जितनी है, उतना स्वच्छता नहीं है—स्रष्टा कलाकार की ताजगी जितनी रहती है आलोचक का बौद्धिक अनुशासन उतना नहीं रहता। इस वग के अन्य आलोचक

श्री अज्ञेय अपने में इतने डूब गए हैं कि उनके नवीन आलोचनात्मक लेखों में विषय का वस्तुगत विवेचन नहीं मिलता वरन् उनके अपने मन की जटिल क्रिया प्रतिक्रियाओं का आलेखन मात्र ही होता है। सब मिलाकर आलोचना की इस उपयोगी प्रणाली का जैसा विकास होना चाहिए था, वैसा नहीं हुआ। इसका कारण स्पष्ट है और वह यह कि हिन्दी में मनोविज्ञान का व्युत्पन्न लेखक नई धारा प्रयोगवाद की ओर मुड गया है। प्रयोगवाद में व्यक्ति तत्त्व का अतिशय प्राधान्य है और स्वभावत मनोविज्ञान का सम्बल उसके लिए अनिवार्य है। प्रयोगवाद के कतिपय नवीन लेखकों के पास अतमन में प्रवेश करने की क्षमता असंदिग्ध है परन्तु अपने साहित्यिक पूर्वाग्रहों के कारण वे लेखक स्वस्थ सतुलित दृष्टि से मानव मन का समग्र रूप में विश्लेषण करने के स्थान पर उसकी निविडताओं में उलझन का प्रयत्न अधिक करते हैं। अतिव्यक्तिवादी होने के कारण यह साहित्य मूल को छोड़कर शाखाओं पर ही केन्द्रस्थ हो जाता है—पूर्ण व्यक्तित्व की उपेक्षा कर उसकी खण्ड प्रवृत्तियों में ही खो जाता है। परिणामत इस नई आलोचना में प्रतिभा के ज्योतिस्पश तो प्रचुर मात्रा में मिल जाते हैं किन्तु किसी समग्र जीवन दर्शन और उस पर आश्रित साहित्य दर्शन के अभाव में यह आलोचना साहित्य का खण्ड विश्लेषण ही प्रस्तुत कर पाती है। श्री नलिन विलोचन शर्मा, डा० धर्मवीर भारती, श्री गिरिजाकुमार माथुर, डा० रघुवंश आदि के आलोचनात्मक लेखों में उपयुक्त गुण और दोष स्पष्ट रूप से मिल सकते हैं। इस नए साहित्य के साथ विदेश के एक नवीन जीवन-दर्शन अस्तित्ववाद का नाम भी जाने अनजाने सम्बद्ध किया जा रहा है। अस्तित्ववाद के सबसे समर्थ प्रतिपादक हैं फ्रासीसी विचारक सार्त्र जिन्होंने किर्केगार्द से प्रेरणा प्राप्त कर इस शताब्दी के तीसरे चौथे दशाब्द में इस नवीन जीवन-दर्शन को दर्शन और साहित्य दोनों के क्षेत्र में प्रतिफलित किया है। इस दर्शन का मूल आधार है—मानव अस्तित्व जो जीवन का निरपेक्ष और एकमात्र सत्य है। इसका सूत्र है 'अस्तित्व का आविर्भाव प्रयोजन से पहले होता है'—अत अस्तित्व ही प्रमाण है। प्रयोजन, प्रेरणा आदि महत्तर तत्त्वों का निषेध करने वाला यह जीवन-दर्शन वस्तुत अनास्था का ही दर्शन है—उच्चतर प्रेरणा के अभाव में, ईश्वर और धर्म के किसी रूप की स्वीकृति से वंचित केवल अस्तित्व की ही सिद्धि मानकर चलने वाला जीवन अपने में खोया हुआ और विपण्ण बनकर रह जाता है। यह जीवन-दर्शन स्वभावत अति व्यक्तिवादी और नास्तिक जीवन-दर्शन है, जो काव्य में कुण्ठा और विचार में निराशा का पोषण करता है।

सन् ४७ के बाद की हि
विस्तार है—शुक्लजी के बाद
गई। (१) शास्त्रीय आलोच
(२) सौष्ठववादी आलोचना जि
के आनन्दवादी मूल्यों और स्व
किया, (३) मनोवैज्ञानिक आलो
कवि मानस के विश्लेषण द्वारा
आलोचना जो समाजवादी जीव
व विकास को साहित्य का तथ्य
सांस्कृतिक सामाजिक परिवेश म
(६) सैद्धांतिक आलोचना जिस
सिद्धांतों का विवेचन, और (७)
प्राचीन एवं नवीन साहित्य को तट

स्वतंत्रता के उपरांत ये सभी
सकी। उदाहरण के लिए मनोवैज्ञा
हुआ। केवल एक शोध ग्रंथ 'आधु
सामने आया। इसके लेखक डा० दे
हैं। उन्होंने अतिवादों को बचाते हुए
का मनोवैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत
लेखक ने गेस्टाल्ट पद्धति का अवलम्ब
का ग्रहण रहता है अर्थात् व्यक्तित्व
विश्लेषण रहता है। डा० देवराज की
सकती—कहीं कहीं उन्होंने सिद्धांतों
अनेक स्थलों पर पाश्चात्य कथा सा
गया है। फिर भी हिंदी में नियं
यह अच्छा ग्रंथ है।

मनोविश्लेषण शास्त्र का अवलम्ब
की कृति 'देवा परखा' उल्लेखनीय है
गहनता रहती है और वे पूर्वाग्रह
अभिव्यक्त कर सकते हैं। उनकी दृ
उतनी स्वच्छता नहीं है—स्रष्टा क
आलोचक का बौद्धिक अनुशासन उतन

ही बातें प्राय वसी ही अप्रामाणिक भाषा मे दोहरायी गई हैं। डा० शर्मा का दुर्भाग्य यह है कि उनकी दृष्टि मूलत राजनीतिक है साहित्यिक नहीं। वे न केवल राजनीतिक मूल्यों को ही वरन् राजनीतिक रीति नीति और निम्न स्तर की राजनीतिक भाषा को भी साहित्य मे यथावत् ग्रहण करते हैं। उनकी अपेक्षा डा० रागेय राघव की दृष्टि अधिक साहित्यिक है। स्वय स्रष्टा कलाकार होने के नाते वे साहित्य के मम से अभिन्न हैं और इसीलिए अपनी आलोचना मे उन्होने साहित्य की आत्मा को प्राय अक्षुण्ण रखा है। प्रगतिवाद का गम्भीर अन्वेता कदाचित् चौहान और उनके ग्रन्थो पर अधिक निभर करेगा। इस वग के अन्य आलोचक श्री प्रकाशचन्द गुप्त भी मार्क्सवादी प्रतिमानो के आधार पर नवीनतम साहित्य का सिंहावलोकन करते रहे हैं, इधर नए आलोचको म डा० नामवरसिंह सबसे अधिक प्राणवान हैं।

ऐतिहासिक आलोचना के समथ प्रतिनिधि हैं डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी। स्वतन्त्रता के पूव और उसके पश्चात् भी इस क्षेत्र मे उनका ही योगदान प्रमुख है। द्विवेदीजी साहित्य को व्यापक, सास्कृतिक जीवन का अग मानकर चलते हैं। आचाय शुक्लजी जहाँ साहित्य को केवल शिक्षित समुदाय के सास्कृतिक जीवन से सम्बद्ध कर देखते थे, वहाँ द्विवेदीजी समस्त जन समुदाय के सास्कृतिक जीवन के साथ उसका अतरग सम्बन्ध स्थापित करते हैं। इस प्रकार साहित्य का आधार फलक अत्यन्त विस्तृत हो जाता है, परन्तु उसको सँभालने योग्य पाण्डित्य और व्यापक मानववादी मूल्यो म अटूट आस्था का सम्बल उन्ह प्राप्त है। स्वत त्रता के उपरात इस विषय पर उनकी दो रचनाएँ प्रकाशित हुई हैं (१) नाथसम्प्रदाय (२) हिन्दी साहित्य का आदिकाल। इसम सन्देह नहीं कि यह उदार दृष्टि अपने आपमें अत्यन्त श्लाघ्य है परन्तु मेरा मन इसके प्रति सवथा निश्चय नहीं हो पाता सावजनिक जीवन की सम्पूण वाङमयी अभिव्यक्ति साहित्य कसे मानी जा सकती है?—इस प्रकार की उदार दृष्टि साहित्य और असाहित्य के भेद को नहीं देख पाती, अत्यधिक विस्तार के मोह म सूक्ष्म-दशन की शक्ति खो बठना अधिक श्रेयस्कर नहीं माना जा सकता। मैं इसे प्रस्तुत आलोचना-पद्धति की विशेष परिसीमा मानता हूँ। प्रसिद्ध पुरातत्ववेत्ता डा० वासुदेवशरण अग्रवाल के अनेक ग्रथ अन्तत तथा डा० सत्येन्द्र का शोध प्रबन्ध 'ब्रज-लोक साहित्य का अध्ययन' इसी वग के अतगत आते हैं। इधर 'आलोचना' के विशेषाक म प्रकाशित कतिपय लेख भी नये ढग की ऐतिहासिक आलोचना के सुन्दर उदाहरण थे।

अब स्वतन्त्रता-पूव आलोचना की चार अन्य शलियाँ शेष रह जाती हैं

स्वतन्त्रता-पूर्व युग में आलोचना के क्षेत्र में प्रगतिवादी अथवा समाज शास्त्रीय आलोचना का बड़ा जोर था। भारतीय राजनीति में समाजवाद के प्रचार के साथ भारतीय साहित्य में भी समाजवादी दर्शन का प्रभाव बढ़ रहा था। साहित्य के अन्य अंगों की अपेक्षा आलोचना में यह प्रभाव अधिक सक्रिय रहा क्योंकि मार्क्सवादी जीवन दर्शन भी तो अनुभूतिपरक अथवा दर्शनपरक न होकर मूलतः बुद्धिपरक था आलोचनात्मक ही रहा। हिन्दी में समाजवादी आलोचना का प्रमुख योगदान था—कल्याणवादी मूल्यों की पुनः प्रतिष्ठा। साहित्य में आनन्दवादी मूल्यों और कल्याणवादी मूल्यों में जाने अनजाने एक प्रकार की प्रतिस्पर्द्धा सी चलती रहती है। द्विवेदी युग में जिस प्रकार रीतिकाल के अतिशय रसवादी मूल्यों की प्रतिक्रिया में लोकमंगल का आग्रह सहसा प्रबल हो उठा था, उसी प्रकार १९३७ के बाद छायावाद की अन्तर्मुखी रसदृष्टि के विरुद्ध प्रगतिवादी आलोचकों ने बहिर्मुखी लोकदृष्टि का साग्रह उन्मेष किया। इसमें सन्देह नहीं कि छायावाद के अपकर्ष काल में कल्पना विलास के अन्तर्गत काव्य की स्वस्थ लोकमंगल भावना बहुत कुछ विलीन सी होने लगी थी और हिन्दी कविता को स्वप्न से सत्य की ओर आकृष्ट करने की बड़ी आवश्यकता थी। इसकी पूर्ति प्रगतिवाद ने अवश्य की। किन्तु प्रगतिवाद की सत्य विषयक धारणा एकांगी और अपूर्ण ही रही और उसी अनुपात से उसकी कल्याण भावना भी। प्रगतिवाद के लिए सत्य केवल पदार्थ में सीमित रह गया और कल्याण केवल भौतिक सुख स्वास्थ्य का ही वाचक बनकर रह गया। फलतः एक अतिवाद का निराकरण करने में उसने दूसरे अतिवाद का प्रसार एवं प्रचार करना आरम्भ कर दिया। उसने काव्येतर बहिरंग मूल्यों का आरोप इतनी हठधर्मिता के साथ किया कि काव्य का मूलधर्म ही बाधित हो गया। सन् ४७ के बाद प्रगतिवादी आलोचना सक्रिय तो रही किन्तु इसका तेज मानो किसी ने छीन लिया। उसके आरम्भिक उत्साह का परिपाक जिस स्वस्थ प्रौढ़ रूप में होना चाहिए था वह नहीं हो पाया।

शिवदानसिंह चौहान 'आलोचना' से हटते ही साहित्य के सक्रिय क्षेत्र से कुछ दूर से हो गए। उनकी पहली कृति 'प्रगतिवाद' का अधिकांश स्वतन्त्रता पूर्व की रचना है—बाद की पुस्तक 'हिन्दी साहित्य के ८० वर्ष' स्वतन्त्र आलोचना कृति की अपेक्षा पाठ्य ग्रंथ ही अधिक है। डा० रामविलास शर्मा उनकी अपेक्षा अधिक सक्रिय रहे हैं—'संस्कृति और साहित्य', 'प्रगतिशील साहित्य की समस्याएँ' आदि उनकी अनेक पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं। इनमें से बहुत से लेख तो ४७ के पहले के हैं और जो नए हैं उनमें भी प्रकारान्तर से घूमकर वे

अन्तगत साहित्य के वस्तु तत्त्व और कला-तत्त्व दोनो का अध्ययन अनेक शास्त्रों के प्रकाश म किया जा रहा है, वस्तु-तत्त्व से सम्बद्ध शास्त्र हैं दशन, मनोविज्ञान, समाजशास्त्र आदि, और कला तत्त्व के सहायक शास्त्र हैं काव्यशास्त्र और सौन्दयशास्त्र आदि। इस प्रकार साहित्यिक प्रवृत्तियो के दार्शनिक, मनोवैज्ञानिक, समाजशास्त्रीय, रसशास्त्रीय अध्ययन और उधर साहित्य विधाओं के सौन्दय शास्त्रीय अध्ययन अर्थात् उनके कला रूपों के सौन्दय-तत्त्वों का अध्ययन, शास्त्रीय अनुसधान के अतगत आते हैं। तीसरा वर्गीकरण पद्धतिमूलक भी हो सकता है, पद्धतियाँ सामान्यत तीन हैं—एतिहासिक, शास्त्रीय और वज्ञानिक। एतिहासिक पद्धति म प्राधान्य रहता है परिवेश एव परम्परा का और इसका मूलवर्ती दृष्टिकोण विश्लेषात्मक तथा व्यक्तिपरक न होकर सश्लेषात्मक एव सामासिक होता है। शास्त्रीय पद्धति का आधार है शास्त्र जिसम विश्लेषण प्रमुख रहता है, अनुसधाता की दृष्टि सिद्धात के प्रकाश मे वस्तु और रूप का निरीक्षण परीक्षण करती है। वज्ञानिक पद्धति सामान्यत अनुसधान के सभी रूपो को बीधती हुई अपने वस्तुगत तथ्यग्राही दृष्टिकोण के कारण शेष दो से भिन्न हो जाती है—शास्त्रीय पद्धति से भिन्न यह निगमन की अपेक्षा अनुगमन का ही अवलब लेती है और सांख्यिकी की विधियो तथा उपायो पर बहुत कुछ निभर करती है।

हिन्दी म अनुसधान की प्राय य सभी प्रवत्तियाँ पद्धतियाँ लक्षित होती हैं और सभी पर प्रभूत सामग्री उपलब्ध है। अब तक लगभग २५० शोधप्रबन्धो पर उपाधि प्रदान की जा चुकी है जिनम से आधे प्रकाशित हो चुके हैं और ५०० से भी अधिक विद्यार्थी विधिवत् अनुसधान कर रहे हैं। ये तथ्य केवल परिमाण की दृष्टि स ही किसी भी भाषा के विद्वान को चौंकाने के लिए पर्याप्त हैं। इसम सन्देह नही कि ये सभी ग्रन्थ आदश शोध के निदशन नही हैं—इनमे ऐसे ग्रथों की बहुत बडी सख्या है जो तथ्य शोध और तत्त्व शोध दोनो की दृष्टि स अपूर्ण हैं। परन्तु इसमें ऐसे प्रबन्धो की सख्या भी कम नहीं है, जिनका योगदान विद्या की वद्धि मे अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इनके द्वारा हिन्दी साहित्य के विभिन्न अग उपागो से सम्बद्ध पुष्कल सामग्री प्रकाश म आई है और उनका सर्वांग मथन हुआ है। ज्ञानराशि का एक विशाल सागर हिन्दी के विद्यार्थी के सामने आज लहरा उठा है।

विशेषकर 'आलोचना इतिहास तथा सिद्धात', आदि इस दिशा मे उपयोगी प्रयास हैं। पाश्चात्य काव्य शास्त्र का आदि ग्रथ 'अरस्तू का काव्यशास्त्र', लाजाइनस के 'दि सब्लाइम' होरेस की 'आर्स पोएटिका' के हिन्दी अनुवाद और 'पाश्चात्य काव्य शास्त्र की परम्परा' नाम से यूरोप के प्रतिनिधि आलोचकों के सिद्धान्त वाक्यो के सकलन प्रकाशित हो चुके हैं। इस प्रकार सैद्धान्तिक समालोचना के क्षेत्र म गत १३ १४ वर्षों मे अभूतपूर्व प्रगति हुई है। आज का आलोचक केवल विवरण पढकर अथवा सदभ ग्रथों के आश्रय स संस्कृत और पाश्चात्य सिद्धान्तो की चर्चा नही करता, उसका आधार पुष्ट और ज्ञान प्रामाणिक होता है। शुक्लजी के युग म यह सुलभ नही था। उदाहरण के लिए स्वय शुक्लजी के निबन्ध काव्य म अभिव्यजनावाद' को पढकर स्पष्ट हो जाता है कि उन्होंने न क्रोचे को धय पूर्वक पढा है और न 'वक्रोक्तिजीवित का प्रामाणिक सस्करण ही उन्हें उपलब्ध था। आज का हिन्दी आलोचक इस अभाव से पीडित नही है।

शोधपरक आलोचना और भी अधिक सक्रिय रही है। हिन्दी मे शोध काय का आरम्भ जितनी मथर गति से हुआ था उसके विकास म उतनी ही त्वरा आ गई है और गत दशक म उसके परिमाण एव क्षेत्र दोनो का विस्तार स्वय ही अनुसधान का विषय बन गया है। तत्त्व दृष्टि से हिन्दी अनुसधान की दो प्रमुख प्रवृत्तिया हैं—(१) तथ्य परक और (२) तत्त्व परक, जो क्रमश सफल अनु सधान के दो अनुबधों अर्थात् 'अनुपलब्ध तथ्यो का अन्वेषण' तथा उपलब्ध तथ्यो का नवीन आख्यान' के ही प्रोद्भास हैं। तथ्य दृष्टि से हिन्दी अनुसधान मे अनेक प्रवृत्तियो का आकलन किया जा सकता है, सबसे पहले तो हम दो व्यापक वग बना सकते हैं—भाषाविज्ञान सम्बन्धी शोध और साहित्य विषयक शोध। इसके उपरान्त भाषाविज्ञान के क्षेत्र म जहाँ विभिन्न धाराओ का अनु सधान किया जा सकता है वहाँ साहित्य के क्षेत्र म भी अनेक अन प्रवृत्तिया का उद्घाटन सहज सम्भव है। इस क्षेत्र म तीन आधारभूत प्रवृत्तियाँ हैं—ऐतिहासिक, वयक्तिक और शास्त्रीय। ऐतिहासिक अनुसधान के अतगत एक ओर हिन्दी साहित्य के किसी काल-खण्ड का ऐतिहासिक विवेचन मिलता है, तो दूसरी ओर किसी साहित्य विधा या साहित्य सम्प्रदाय अथवा साहित्य धारा की परम्परा का भी ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य मे विवेचन किया जा रहा है—और साथ ही सास्कृतिक तथा सामाजिक राजनीतिक परिवेश का भी अध्ययन हो रहा है। वयक्तिक अनुसधान से अभिप्राय है कवि-लेखकों का स्वतन्त्र शोधपरक अध्ययन—सामान्य लेखकों का अध्ययन सर्वांग होता है, महान् कवि लेखकों के एक एक अग को लेकर भी अनुसधान होता है। शास्त्रीय अनुसधान की परिधि व्यापक है, उसके

अन्तगत साहित्य के वस्तु तत्त्व और कला-तत्त्व दोनो का अध्ययन अनेक शास्त्रों के प्रकाश म किया जा रहा है, वस्तु-तत्त्व से सम्बद्ध शास्त्र हैं दशन, मनोविज्ञान, समाजशास्त्र आदि, और कला-तत्त्व के सहायक शास्त्र हैं काव्यशास्त्र और सौन्दयशास्त्र आदि। इस प्रकार साहित्यिक प्रवृत्तियो के दाशनिक, मनोवज्ञानिक, समाजशास्त्रीय, रसशास्त्रीय अध्ययन और उधर साहित्य विधाओ के सौन्दय शास्त्रीय अध्ययन अर्थात् उनके कला रूपों के सौन्दय-तत्त्वो का अध्ययन, शास्त्रीय अनुसधान के अतगत आते हैं। तीसरा वर्गीकरण पद्धतिमूलक भी हो सकता है, पद्धतियाँ सामायत तीन हैं—ऐतिहासिक, शास्त्रीय और वज्ञानिक। ऐतिहासिक पद्धति म प्राधाय रहता है परिवेश एव परम्परा का और इसका मूलवर्ती दृष्टिकोण विश्लेषणात्मक तथा व्यक्तिपरक न होकर सश्लेषणात्मक एव सामासिक होता है। शास्त्रीय पद्धति का आधार है शास्त्र जिसम विश्लेषण प्रमुख रहता है अनुसधाता की दृष्टि सिद्धात के प्रकाश म वस्तु और रूप का निरीक्षण परीक्षण करती है। वज्ञानिक पद्धति सामा यत अनुसधान के सभी रूपो को बाँधती हुई *अपने वस्तुगत तथ्यग्राही दृष्टिकोण के कारण शेष दो से भिन्न हो* जाती है—शास्त्रीय पद्धति से भिन्न यह निगमन की अपेक्षा अनुगमन का ही अवलब लेती है और साख्यिकी की विधियो तथा उपाया पर बहुत कुछ निभर करती है।

हिन्दी म अनुसधान की प्राय ये सभी प्रवत्तियाँ पद्धतिया लक्षित होती हैं और सभी पर प्रभूत सामग्री उपलब्ध है। अब तक लगभग २५० शोधप्रबन्धो पर उपाधि प्रदान की जा चुकी है जिनम से आध प्रकाशित हो चुके हैं और ५०० से भी अधिक विद्यार्थी विधिवत् अनुसधान कर रहे हैं। ये तथ्य केवल परिमाण की दृष्टि स ही किसी भी भाषा के विद्वान को चौंकाने के लिए पर्याप्त हैं। इसमे सन्देह नही कि ये सभी ग्रन्थ आदश शोध के निदशन नही हैं—इनम ऐसे ग्रंथों की बहुत बडी सख्या है जा तथ्य शोध और तत्त्व शोध दोनो की दृष्टि से अपूर्ण हैं। परन्तु इसम ऐसे प्रबन्धों की सख्या भी कम नहीं है, जिनका योगदान विद्या की वृद्धि मे अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। इनके द्वारा हिन्दी साहित्य के विभिन्न अग उपागो से सम्बद्ध पुष्कल सामग्री प्रकाश म आई है और उनका सर्वांग मथन हुआ है। ज्ञानराशि का एक विशाल सागर हिन्दी के विद्यार्थी के सामने आज लहरा उठा है।

विशेषकर 'आलोचना : इतिहास तथा सिद्धान्त', आदि इस दिशा में उपयोगी प्रयास हैं। पाश्चात्य काव्य शास्त्र का ज्ञान प्रदान करने में 'अरस्तू का काव्यशास्त्र', लांजाइनस के 'उदात्त तत्व', होरेस की 'आर्स पोएटिका' के हिन्दी अनुवाद और 'पाश्चात्य काव्य शास्त्र की परम्परा' नाम से यूरोप के प्रतिनिधि आलोचकों के सिद्धान्त वाक्यों के सकलन प्रकाशित हो चुके हैं। इस प्रकार सैद्धान्तिक समालोचना के क्षेत्र में गत १३-१४ वर्षों में अभूतपूर्व प्रगति हुई है। आज का आलोचक केवल विवरण पढ़कर अथवा सन्दर्भ ग्रन्थों के आश्रय से संस्कृत और पाश्चात्य सिद्धान्तों की चर्चा नहीं करता, उसका आधार पुष्ट और ज्ञान प्रामाणिक होता है। शुक्लजी के युग में यह सुलभ नहीं था। उदाहरण के लिए स्वयं शुक्लजी के निबन्ध 'काव्य में अभिव्यञ्जनावाद' को पढ़कर स्पष्ट हो जाता है कि उन्होंने न क्रोचे को धैर्य पूर्वक पढ़ा है और न 'वक्रोक्तिजीवित' का प्रामाणिक संस्करण ही उन्हें उपलब्ध था। आज का हिन्दी आलोचक इस अभाव से पीड़ित नहीं है।

शोधपरक आलोचना और भी अधिक सक्रिय रही है। हिन्दी में शोध-कार्य का आरम्भ जितनी मंथर गति से हुआ था, उसके विकास में उतनी ही त्वरा आ गई है और गत दशक में उसके परिमाण एवं क्षेत्र दोनों का विस्तार स्वयं ही अनुसंधान का विषय बन गया है। तत्त्व दृष्टि से हिन्दी अनुसंधान की दो प्रमुख प्रवृत्तियाँ हैं—(१) तथ्य परक और (२) तत्त्व-परक, जो क्रमशः सफल अनुसंधान के दो अनुबंधों अर्थात् 'अनुपलब्ध तथ्यों का अन्वेषण' तथा 'उपलब्ध तथ्यों का नवीन आख्यान' के ही प्रोद्भास हैं। तथ्य दृष्टि से हिन्दी अनुसंधान में अनेक प्रवृत्तियों का आकलन किया जा सकता है, सबसे पहले तो हम दो व्यापक वर्ग बना सकते हैं—भाषाविज्ञान सम्बन्धी शोध और साहित्य विषयक शोध। इनके उपरान्त भाषाविज्ञान के क्षेत्र में जहाँ विभिन्न धाराओं का अनुसंधान किया जा सकता है वहाँ साहित्य के क्षेत्र में भी अनेक अन्य प्रवृत्तियों का उद्घाटन सहज सम्भव है। इस क्षेत्र में तीन आधारभूत प्रवृत्तियाँ हैं—ऐतिहासिक, वैयक्तिक और शास्त्रीय। ऐतिहासिक अनुसंधान के अन्तर्गत एक ओर हिन्दी साहित्य के किसी काल-खण्ड का ऐतिहासिक विवेचन मिलता है, तो दूसरी ओर किसी साहित्य विधा या साहित्य सम्प्रदाय अथवा साहित्य धारा की परम्परा का भी ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य में विवेचन किया जा रहा है—और साथ ही सांस्कृतिक तथा सामाजिक राजनीतिक परिवेश का भी अध्ययन हो रहा है। वैयक्तिक अनुसंधान से अभिप्राय है कवि लेखकों का स्वतन्त्र शोधपरक अध्ययन—सामान्य लेखकों का अध्ययन सर्वांग होता है महान् कवि लेखकों के एक-एक अंग को लेकर भी अनुसंधान होता है। शास्त्रीय अनुसंधान की परिधि व्यापक है, उसके

कल्पना आप सहज ही कर सकते हैं। जनसंख्या की वृद्धि के समान शोधार्थी-संख्या की वृद्धि का नियन्त्रण भी आवश्यक है। किन्तु यह नियन्त्रण आयोजन के रूप म ही होना चाहिये, दमन के रूप म नही। जहाँ तक विषयों का प्रश्न है, इसमे सदेह नही कि उनकी संख्या अनन्त नहीं हो सकती किन्तु हिंदी साहित्य का विस्तार काल और काय दोनो की दृष्टि से इतना अधिक है कि अभी तक निराश होने की कोई आवश्यकता मुझे प्रतीत नहीं होती। अभी तक राजस्थान, ब्रज, पजाब और अवध के क्षेत्र म इतना प्रचुर साहित्य अज्ञात पडा हुआ है कि सकडो अनुसधाताओ का श्रम उसम सफल हो सकता है। इस अभाव-पूर्ति का एक और महत्त्वपूर्ण उपाय है अत साहित्यिक विषयो का चयन। अत साहित्यिक से मेरा आशय ऐसे विषयो म है जिन पर भारत के विभिन्न साहित्यों म परस्पर सम्बद्ध सामग्री उपलब्ध है। हमारे प्राचीन और नवीन साहित्य की अनेक प्रवृत्तियाँ ऐसी हैं जिनका भिन्न भिन्न भारतीय भाषाओ में समान रूप स विकास हुआ है और यह साम्य अनेक प्रकार का है कहीं मूल स्रोत का साम्य है, कहीं विकास की सरणियाँ समान हैं, तो कहीं कहीं परस्पर आदान प्रदान मिलता है—ये तथ्य अत्यन्त मूल्यवान् हैं सत्य की शोध के लिये सामान्य रूप से और भारत की सांस्कृतिक परम्परा एव उसकी मौलिक एकता के लिए विशेष रूप से इनका महत्त्व है। इनका अनुसधान हिन्दी शोध के इतिहास म एक नवीन दिशा का उद्घाटन करेगा।

इसी प्रसग स सम्बद्ध पुनरावृत्ति की समस्या भी है हिन्दी शोध के क्षेत्र म यह शिकायत बार-बार सुनने म आती है कि भिन्न भिन्न विश्वविद्यालयों म एक से विषयो पर अनुसधान हो रहा है जिससे श्रम का अपव्यय और स्तर का ह्रास हो रहा है। इस तथ्य म सत्य का अश है, इसम सन्देह नहीं—किन्तु उचित आयोजन से इस दोष का परिहार हो सकता है। कई स्थानो पर एक ही विषय पर शोध होना अपने आप म दोष नही है यह विषय पर निर्भर है। यदि विषय की परिधि सीमित है तो पुनरावृत्ति की आशका हो सकती है, अन्यथा व्यापक विषयो पर तो शोध के लिए अनन्त अवकाश है—सत्य के अनेक पहलुओ का उद्घाटन भी ज्ञान के विस्तार म अमूल्य योगदान करता है। इस दिशा मे शोध संस्थानो के काय को आयोजित और समजित करने की आवश्यकता है—जो विश्वविद्यालय-स्तर पर या विभागीय स्तर पर और भी आसानी से किया जा सकता है। इस प्रकार पुनरावृत्ति का दोष गुण बन जाएगा, एक ही विषय के अनेक पक्षों का उद्घाटन होगा और विवेचन म गभीरता और सूक्ष्मता आएगी। दूसरा प्रश्न निरीक्षकों का है। यह प्रश्न निश्चय ही

# हिंदी में शोध की कुछ समस्याएँ

हिन्दी मे शोध की सबसे प्रमुख समस्या है शोधार्थियों की वर्तमान संख्या की। अभी कुछ दिन पहले दक्षिण के एक विद्वान् हमारे विश्वविद्यालय मे पधारे थे। उन्होंने बड़े उत्साह के साथ अपनी भाषा और साहित्य की प्रगति का वर्णन किया। काफी देर तक आदरपूर्वक सुनने के बाद मैंने उनसे पूछा कि आपके साहित्य मे सभी विश्वविद्यालयों को मिलाकर कितने विद्यार्थी एम० ए० की परीक्षा मे बैठते हैं और अनुसंधाताओं की कुल संख्या कितनी है? उन्होंने बड़े गर्व से मेरी ओर देखा और उत्तर दिया कोई तीस चालीस छात्र एम० ए० मे बैठते हैं और शोधार्थियों की संख्या आठ दस जरूर होगी। विद्वान् मित्र ने फिर यही प्रश्न मुझसे किया। मैंने कहा कि आप विश्वास कर सकें तो अपनी दोनों संख्याओं को कम से कम ५० से गुणा कर दीजिये। यह वर्धमान संख्या हमारे लिए यदि गर्व का कारण नहीं है तो कम-से कम चिंता का कारण भी नहीं है। किन्तु यह एक समस्या अवश्य है जो समाधान की अपेक्षा करती है। सबसे पहले तो विषयों की समस्या खड़ी होती है—नित्य नवीन अनुसंधेय विषय भी तो असंख्य नहीं हो सकते। अनुसंधेय विषय से मेरा यह अभिप्राय है कि उस विषय की परिधि के भीतर तथ्य शोध और तत्त्व बोध दोनों के लिये ही वांछित अवकाश हो पुनरावृत्ति न होने पाये और साथ ही उसके परिणाम भी ज्ञानवर्धक हों। दूसरी सम्बद्ध समस्या है निरीक्षकों की। इतने निरीक्षक कहाँ से आएँ? संख्या की यह वृद्धि जिस वेग से हो रही है पूर्ति के साधन उसके अनुपात मे अत्यन्त अपर्याप्त हैं। बढ़ती हुई बेकारी ने स्थिति को और भी दयनीय बना दिया है। आजकल जो अपरिचित व्यक्ति बहुत बड़ी संख्या मे भटकते हुए मेरे पास आते हैं, आपको यह सुनकर आश्चर्य होगा कि उनमे से प्राय ३३ प्रतिशत नौकरी के लिए और ६७ प्रतिशत शोध कार्य के लिये आते हैं। जब मुझ जैसे अदना आदमी का यह हाल है तो लब्धकीर्ति दिग्गजों के पास भटकने वालों की दयनीय दशा की

कल्पना आप सहज ही कर सकते हैं। जनसंख्या की वृद्धि के समान शोधार्थी-संख्या की वृद्धि का नियन्त्रण भी आवश्यक है। किन्तु यह नियन्त्रण आयोजन के रूप में ही होना चाहिये, दमन के रूप में नहीं। जहाँ तक विषयों का प्रश्न है, इसमें संदेह नहीं कि उनकी संख्या अनन्त नहीं हो सकती किन्तु हिंदी साहित्य का विस्तार काल और काय दोनों की दृष्टि से इतना अधिक है कि अभी तक निराश होने की कोई आवश्यकता मुझे प्रतीत नहीं होती। अभी तक राजस्थान, ब्रज, पंजाब और अवध के क्षेत्रों में इतना प्रचुर साहित्य अज्ञात पड़ा हुआ है कि सैकड़ों अनुसंधाताओं का श्रम उसमें सफल हो सकता है। इस अभाव-पूर्ति का एक और महत्त्वपूर्ण उपाय है अन्त साहित्यिक विषयों का चयन। अन्त साहित्यिक से मेरा आशय एसे विषयों से है जिन पर भारत के विभिन्न साहित्यों में परस्पर सम्बद्ध सामग्री उपलब्ध है। हमारे प्राचीन और नवीन साहित्य की अनेक प्रवृत्तियाँ एसी हैं जिनका भिन्न भिन्न भारतीय भाषाओं में समान रूप से विकास हुआ है और यह साम्य अनेक प्रकार का है कहीं मूल स्रोत का साम्य है, कहीं विकास की सरणियाँ समान हैं, तो कहीं-कहीं परस्पर आदान प्रदान मिलता है—ये तथ्य अत्यन्त मूल्यवान् हैं सत्य की शोध के लिये सामान्य रूप से और भारत की सांस्कृतिक परम्परा एवं उसकी मौलिक एकता के लिए विशेष रूप से इनका महत्त्व है। इनका अनुसंधान हिन्दी शोध के इतिहास में एक नवीन दिशा का उद्घाटन करेगा।

इसी प्रसंग से सम्बद्ध पुनरावृत्ति की समस्या भी है हिन्दी शोध के क्षेत्र में यह शिकायत बार बार सुनने में आती है कि भिन्न भिन्न विश्वविद्यालयों में एक से विषयों पर अनुसंधान हो रहा है जिससे श्रम का अपव्यय और स्तर का ह्रास हो रहा है। इस तथ्य में सत्य का अंश है, इसमें सन्देह नहीं—किन्तु उचित आयोजन से इस दोष का परिहार हो सकता है। कई स्थानों पर एक ही विषय पर शोध होना अपने आप में दोष नहीं है यह विषय पर निर्भर है। यदि विषय की परिधि सीमित है तो पुनरावृत्ति की आशंका हो सकती है, अन्यथा व्यापक विषयों पर तो शोध के लिए अनंत अवकाश है—सत्य के अनेक पहलुओं का उद्घाटन भी ज्ञान के विस्तार में अमूल्य योगदान करता है। इस दिशा में शोध संस्थानों के कार्य को आयोजित और समंजित करने की आवश्यकता है—जो विश्वविद्यालय-स्तर पर या विभागीय स्तर पर और भी आसानी से किया जा सकता है। इस प्रकार पुनरावृत्ति का दोष गुण बन जाएगा, एक ही विषय के अनेक पक्षों का उद्घाटन होगा और विवेचन में गंभीरता और सूक्ष्मता आएगी। दूसरा प्रश्न निरीक्षकों का है। यह प्रश्न निश्चय ही

# हिंदी में शोध की कुछ समस्याएँ

हिन्दी म शोध की सबसे प्रमुख समस्या है शोधार्थियो की वर्तमान सख्या की। अभी कुछ दिन पहले दक्षिण के एक विद्वान् हमारे विश्वविद्यालय म पधारे थे। उन्होंने बड उत्साह के साथ अपनी भाषा और साहित्य की प्रगति का वर्णन किया। काफी देर तक आदरपूर्वक सुनने के बाद मैंने उनसे पूछा कि आपके साहित्य म सभी विश्वविद्यालयो को मिलाकर कितने विद्यार्थी एम० ए० की परीक्षा म बठते हैं और अनुसधाताओं की कुल सख्या कितनी है? उन्होंने बडे गव से मेरी ओर देखा और उत्तर दिया कोई तीस चालीस छात्र एम० ए० म बठते हैं और शोधार्थियो की सख्या आठ दस जरूर होगी। विद्वान् मित्र न फिर यही प्रश्न मुझसे किया। मैने कहा कि आप विश्वास कर सकें तो अपनी दोनों सख्याओं को कम-से कम ५० से गुणा कर दीजिये। यह वधमान सख्या हमारे लिए यदि गव का कारण नही है तो कम-से कम चिता का कारण भी नही है। किन्तु यह एक समस्या अवश्य है जो समाधान की अपेक्षा करती है। सबसे पहले तो विषयो की समस्या खडी होती है—नित्य नवीन अनुसधेय विषय भी तो असख्य नही हो सकते। अनुसधेय विषय स मेरा यह अभिप्राय है कि उस विषय की परिधि के भीतर तथ्य शोध और तत्त्व बोध दोनो के लिये ही वाछित अवकाश हो पुनरावृत्ति न होने पाय और साथ ही उसके परिणाम भी ज्ञानवधक हो। दूसरी सम्बद्ध समस्या है निरीक्षको की। इतने निरीक्षक कहाँ स आएँ? सख्या की यह वृद्धि जिस वेग से हो रही है पूर्ति के साधन उसके अनुपात म अत्यन्त अपर्याप्त हैं। बढती हुई बेकारी ने स्थिति को और भी दयनीय बना दिया है। आजकल जो अपरिचित व्यक्ति बहुत बडी सख्या म भटकते हुए मेरे पास आते हैं, आपको यह सुनकर आश्चय होगा कि उनम स प्राय ३३ प्रतिशत नौकरी के लिए और ६७ प्रतिशत शोध काय के लिये आते हैं। जब मुझ जसे अदना आदमी का यह हाल है तो लब्धकीर्ति दिग्गजो के पास भटकने वालो की दयनीय दशा की

प्रकाश कुछ नहीं मिलता और जो प्रकाशित हो गये हैं उनके स्तर से किसी प्रकार आतंकित होने का कारण हम दिखाई नही देता। शेष दो कारण स्वभावजात हैं। अस्वस्थ स्पर्धा धीरे धीरे स्वस्थ रूप धारण करती जा रही है, विभिन्न विश्वविद्यालयों के हिन्दी विभागों के बीच सौमनस्य स्थापित होता जा रहा है। लक्ष्य की एकता और अधिकारों तथा कर्तव्यों का उचित विभाजन इस सौहार्द को शीघ्र ही दृढ़ कर देंगे, ऐसा मेरा विश्वास है। पिछले पंद्रह वर्ष के शोध कार्य का निरपेक्ष विश्लेषण करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि हिन्दी क्षेत्र के प्राय प्रत्येक विश्वविद्यालय ने आगे या पीछे इस दिशा म पर्याप्त योग दान किया है, आगे काम करने वालों को यदि पथप्रदर्शन का गौरव प्राप्त है तो पीछे बढ़ने वाला को विकास का श्रेय है। परस्पर सहयोग स और भी अधिक लाभ की आशा है। किन्तु मेरा यह आशय कदापि नही है कि जो कुछ हो रहा है वह सर्वथा सतोषजनक है, उसम किसी प्रकार के संशोधन की आवश्यकता नहीं है। स्तर से सम्बद्ध कुछ समस्याएँ वास्तव म अत्यन्त गम्भीर हैं। उनके समाधान के लिए आवश्यक उपाय होने चाहिए। सबसे पहला उपाय तो है उचित निरीक्षण की व्यवस्था। अभ्यर्थियों की वर्धमान संख्या के अनुपात म निरीक्षकों की संख्या वास्तव म बहुत ही कम है। परिणाम यह होता है कि एक एक निरीक्षक के अधीन अनेक प्रकार का शोध-कार्य हो रहा है, कहीं निरीक्षक और अनुसधाता म कम से कम पूरे ५०० मील की दूरी है और पूरी अवधि के भीतर मुश्किल से ही दो-तीन बार मुलाकात हो पाती है, कहीं निरीक्षक को शोध प्रबन्ध पढ़ने का अवकाश ही नहीं है और कहीं शोधार्थी अनुभव करता है कि निरीक्षक महोदय से तो मैं ही अधिक जानता हूँ। यह परिस्थितियाँ वास्तव म चिन्त्य हैं किन्तु इनके लिए निरीक्षक या प्राध्यापकों को दोष देना सर्वथा अनुचित होगा। विद्यार्थी की माँग इतनी अधिक है कि निरीक्षक लाचार हो जाता है। परन्तु यह लाचारी समस्या का समाधान तो नहीं है। निरीक्षक की अपनी सीमाएँ होती हैं—बौद्धिक भी और शारीरिक भी। शारीरिक का अर्थ यह है कि वह अपने नैत्यिक कार्य के साथ साथ तीन चार स अधिक शोध प्रबन्धों का निरीक्षण नहीं कर सकता—और बौद्धिक का आशय यह है कि निरीक्षक विशेषज्ञ ही हो सकता है, सर्वज्ञ नहीं। हमारे विश्व-विद्यालयों म विवश हो कर ऐसे विषय स्वीकार करने पड जाते हैं जिनम निरीक्षक का कोई प्रवेश नही—कभी-कभी तो निरीक्षक विषय से सर्वथा अबोध होता है। एक ही निरीक्षक को आल्हखड, कामायनी की भाषा, छायावाद, रीतिकाल और कहानी की शिल्पविधि जैसे सर्वथा असम्बद्ध विषयों का निर्देशन करना पड़ता

पडता है कि अनुसधाता ने अपने प्रबन्ध म आलोचन क्षमता का परिचय दिया है। सत्य शोध के तीन सस्थान हैं—तथ्य सग्रह विचार और प्रतीति। उपलब्ध तथ्य को विचार म परिणत किये बिना ज्ञान की वृद्धि सम्भव नहीं है और विचार को प्रतीति म परिणत किये बिना सत्य की सिद्धि सम्भव नही। तथ्य को विचार रूप दने के लिए भावन की आवश्यकता पडती है और विचार को प्रतीति में परिणत करने के लिए दशन अनिवाय है—और ये दोनो ही साहित्यालोचन के अतरग तत्व हैं। अत उत्कृष्ट साहित्यिक आलोचना साहित्यिक अनुसधान का उत्कृष्ट रूप है—शोधार्थी को इस महत्त्वपूर्ण तथ्य के विषय मे निर्भ्रान्त रहना चाहिए।

इसलिए मेरे तरुण मित्रो! आप शक्ति और साधन के अनुसार अपने गतव्य का निर्धारण कर लें। आपकी दृष्टि यदि व्यावसायिक है तो सामान्य अज्ञात या अधज्ञात कवि लेखक क वरदान से ही तथ्यान्वेषण के द्वारा उपाधि मिल जाएगी, यदि अपनी प्रतिभा के प्रति आप जागरूक हैं और आपकी मनस्विता निम्नकोटि की सफलता से सतुष्ट नहीं हो सकती तो आपको अपनी आलोचन शक्ति को आँजना और माँजना होगा जिससे कि आप तथ्यों की व्यजना को समझ और समझा सकें, और इससे भी आगे बढकर यदि आप अनुसधान के क्षेत्र म अमर उपलब्धि करना चाहते हैं तो निरतर साधना के द्वारा साहित्य दशन की क्षमता का विकास करना होगा।

प्रवृत्तियो को भी अप्रत्यक्ष रूप मे इससे बल मिला। 'नवीन' जसे उग्र राष्ट्रवादी कवि की क्रातिमयी वाणी, जो छायावाद के सौरभ श्लथ रेशमी परिवेश म कुछ असामयिक सी प्रतीत होने लगती थी, इस उत्तेजित वातावरण म फिर से हुकार उठी। इस प्रकार यह 'नवीन' की कविता का पुनर्जीवन-काल था। नये मूल्यो का प्रचार करने वाले आलोचक उनकी रचनाओ के प्रचुर उदाहरण देकर अपने मत की पुष्टि कर रहे थे। मैं इस प्रचार आदोलन के पक्ष म नही था—काव्य के सुस्थिर मूल्यो मे विश्वास होने के कारण उस प्रचारात्मक या प्रचार प्रेरित साहित्य के प्रति मेरे मन म एक प्रकार का अनादर भाव था। परन्तु 'नवीन' जी की कविताओ ने मुझे अनायास ही आकृष्ट कर लिया क्योकि उनका उत्साह और उनकी उत्क्राति सहज अनुभूत और जीवन्त थी। भारत के युग-जीवन मे प्रवाहित विद्युत् धारा का उनको ज्वलन्त अनुभव था। अत चाहे वे गाधी का प्रशस्ति गान करें या उनकी पराजय नीति के विरुद्ध आक्रोश की अभिव्यक्ति या उद्दाम शृगार का उद्गीथ, उनकी वाणी अनिवायत प्राण रस से अभिषिक्त रहती थी। इस प्रकार उनका काव्य सहज रसमय काव्य था—कोरा सिद्धान्तवाद नही।

अपने सचेत आलोचक मन मे कुछ इसी प्रकार की धारणाएँ लेकर मैं अलमस्त यौवन के उस कवि का व्यक्ति-दर्शन करने गया। उस समय तक मैं पत के अतर्बाह्य-एक सौम्य मधुर व्यक्तित्व के कोमल सम्पक म आ चुका था, निराला की मुक्तकुतल विराट पुरुष मूर्ति के अभिभूत करने वाले प्रभाव को आत्मसात् कर चुका था, महादेवी की कविता के रसभीने रगो और उनके व्यक्तित्व एव वेशभूषा की सादगी के बीच सामजस्य स्थापित कर चुका था, अपनी सहज सामान्यता मे असामान्य गुप्त बन्धुओं के व्यक्ति भेद को मन और बुद्धि की आँखो से अलग अलग कर देख चुका था। पर आज मैं इन सबसे भिन्न कवि के सामने बठा था। इस कवि की शरीर-सम्पत्ति आकषक थी, उसे देखकर अनायास ही कामायनी की पक्तियों का स्मरण हो आया—

'अवयव की दृढ़ मास पेशियाँ ऊर्जस्वित था वीय अपार
स्फीत शिराएँ स्वस्थ रक्त का होता था जिनमे सचार'

ऐसा नहीं था कि वे अपनी इस शरीर-सम्पत्ति से अवगत न हो—किन्तु उनके मन की मस्ती इतनी प्रबल थी कि सचेत होने पर भी वे उसके प्रति विशेष ध्यान देन म असमथ थे। उनके घुंघ अलक-जाल की सँवारी हुई बकिमा जहाँ इस बात का आभास देती थी कि वह स्वरुचि की भावना से सवथा मुक्त नही है वहाँ उनका घुटना तक का जाँघिया इस रहस्य का उद्घाटन कर रहा था

वह तेजोदीप्त दृष्टि अन्तर्मुख हो गयी थी और मन के भावों की निखिल व्यंजना केवल 'हरे राम' में सिमटकर रह गयी थी। कवि दिनकर ने अभिनंदन-पत्र पढ़ा जिसमें कवि, योद्धा और मनीषी का एकत्र स्तवन था। दिनकर की ओजस्वी वाणी से वातावरण कुछ बदला—अभिनन्दन के अनुरूप ओज का संचार हुआ, किन्तु जिस समय वे अभिनन्दन-पत्र समर्पित कर चरण-स्पर्श के लिए झुके, नवीन जी की अवरुद्ध भावुकता सहसा द्रवीभूत हो गई। इस घटना का प्रभाव दुर्निवार था—सभी की आँखें छलछला उठीं दद्दा—श्री मैथिलीशरण गुप्त अपने आपको न सँभाल सके अन्य वरिष्ठ जन भी विचलित हो उठे। हिन्दी के साहित्यिक जीवन में यह एक अपूर्व घटना थी। हिन्दी के राष्ट्रीय काव्य की तीन विकास-रेखाएँ मानो एक भाव-बिन्दु पर आकर अनायास ही मिल गई थी। दिनकर के बाद अनेक वक्ताओं ने श्रद्धांजलियाँ अर्पित की—किन्तु करुणा का वह झीना पट हट नहीं सका वरन् और भी गाढ़ा हो गया जबकि स्वर्गीय आचार्य चतुरसेन शास्त्री ने आवेश में आकर यह प्रार्थना की कि भगवान् उनकी आयु का कुछ अंश नवीन जी को प्रदान कर दे। भगवान् ने कदाचित् उनकी प्रार्थना का पूर्वार्ध ही सुना—और आचार्य जी की आयु सचमुच नवीन जी से पूर्व ही निश्शेष हो गयी।

३ (महायात्रा)

अन्त में है कवि की महायात्रा का करुण दृश्य। जैसा कि श्री दिनकर ने अपने मार्मिक संस्मरण में लिखा है नवीन जी के जीवन के अन्तिम तीन वर्ष मृत्यु के साथ निरन्तर संघर्ष में बीते। अनेक भीषण रोगों ने मिलकर उनपर प्रहार किये—हृद्रोग, रक्तचाप पक्षाघात, और अन्त में कदाचित् फेफड़े का कैंसर। आरम्भ के प्रहारों को तो उन्होंने अपने सहज युयुत्सु भाव से झेला किन्तु पक्षाघात ने जब उनकी वाणी को कुण्ठित कर दिया तो मुझे लगा कि उनका मन भी हारने लगा। वाणी और अर्थ का कितना अविच्छिन्न सम्बन्ध है, मन ही वाणी को प्रभावित नहीं करता, वाणी भी मन पर अनिवार्य प्रभाव डालती है। काव्यशास्त्र के अध्ययन-अध्यापन में मेरा यह अपना विषय रहा है, स्वदेश विदेश के अनेक आचार्यों ने गंभीर तर्कों के द्वारा इस तथ्य की प्रामाणिक स्थापना की है। बुद्धि द्वारा गृहीत यह सत्य नवीन जी को देखकर अनायास ही मेरे घट में उतर गया। अभिव्यक्ति का अभाव उनके मन में एक विचित्र प्रकार की घुमड़न और कुंठा पैदा करने लगा और जब उन्हें यह विश्वास हो गया कि वाणी अब नहीं लौटेगी तो पहली बार उस योद्धा ने जैसे

मृत्यु के सामने हथियार डाल दिये। रोग के तीसरे आक्रमण के बाद मित्रों के कुशल प्रश्न के उत्तर म फिर वे यही कहते थे—'हाँ भाई, कुछ है नही।" हिन्दी ससार मे नवीन जी को वाणी का अपूव वरदान प्राप्त था—वसी वाग्मिता, वह स्वर-सपदा, कठ की वह ऊर्जा अयत्र दुलभ थी। मैंने एक बार एक विराट सभा म हिन्दी की गरिमा पर उनका भाषण सुना था—प्रधानमत्री के कुछ वाक्यों से सहसा वे उत्तेजित हो उठे थे। ऐसा लगता था जसे पाटलिपुत्र की जाह्नवी म बाढ आ गई हो। इस प्रकार के और भी कई चित्र मेरी स्मृति में भास्वर थे। ऐसी भूमिका म जब मैं उह असहाय होकर शब्दो के साथ जूझकर बार बार हारते देखता था तो मन को बडी चोट लगती थी। उनका मन रखने के लिए हम लोग भी कभी कभी उसी प्रकार बोलने का अभिनय करते थे तो वे बड जोर से हँस पडते थ। एक बार 'भारती-सगम' की विचार-गोष्ठी में 'साहित्यिक' की परिभाषा के विषय म कुछ विवाद हो गया। मैंने अपने मत को कुछ अधिक उग्रता के साथ व्यक्त करते हुए कहा—'मुझे सदेह है कि विनोबा जी की रचनाएँ भी शुद्ध साहित्य की परिधि म आ सकेंगी या नहीं ?' यह सुनकर वे एकदम भडक उठे और बोले—तुम तुम सु क्या बक ते हो।' अपने जीवन के अन्तिम वष म, अभिव्यक्ति के अभाव में, आवेश की मात्रा उनम और भी बढ गई थी—कभी कभी वे दद्दा पर भी, जिनका कि वे आते जाते नियमित रूप स चरण-स्पश करत थे, बिना किसी कारण के नाराज हो जाते थे। परन्तु उनका यह क्रोध रौद्र का स्थायी न रहकर तब तक करुण का सचारी बन चुका था और हम सभी न उनसे विवाद न करने का सकल्प कर लिया था। धीरे धीरे हमारी प्रतिक्रिया उनके आवेश को देखकर बहुत कुछ वसी ही होने लगी थी जसी कि किसी बालक के आवेश को देखकर उसके परिजनों के मन म होती है। गोष्ठी म उनकी आवेश रुद्ध वाणी को सुनकर हम सब लोग हँस पडे और वे भी यह कहते हुए बठ गये—'यह बडा बेव कूफ है।'

रोग का अन्तिम आक्रमण उनको लेकर ही गया। वे कई महीन विलिंगडन अस्पताल म रहे। हम लोग नियमित रूप से उनके पास आते-जाते रहते थे। बीच में वे कुछ ठीक भी हुए परन्तु प्रयत्न करने पर भी अस्पताल से बाहर नहीं आये। कोई एक महीने स उनकी हालत ज्यादा बिगडने लगी और मुख तथा शरीर के अय अगो पर शोथ के लक्षण प्रकट हो गये। एक दिन रात को जब मैं गया तो बोने कि अब तो चल चलाव के दिन हैं। मैंने अपन और उनके मन को ढाढस देने का निष्फल प्रयत्न किया और कुछ देर बाद लौट आया। उस

दिन रात को मुझे नींद नहीं आयी। उनके जीवन से संबद्ध अनेक स्मृति चित्र, अपने परिवार में कुछ उसी प्रकार के करुण दृश्य, एकाध परिजन के स्वास्थ्य के विषय में अनेक आशंकाएँ तरह-तरह के भयावह रूप धारण कर मेरी चेतना को त्रास देती रहीं। फिर मैं अस्पताल नहीं गया—२९ अप्रल '६० को अपराह्न में उनके घर ही पहुँचा—नवीन जी के नहीं, नवीन जी के शव के दर्शन करने के लिए। उनका शव ५, विंडसर प्लेस में उनके चिरपरिचित निवासस्थान के बरामदे में रखा था। देश के मूर्धन्य नेता अपने उस अभिन्न सहकर्मी के प्रति श्रद्धांजलि भेंट करने के लिए आ-जा रहे थे—राष्ट्रपति, उपराष्ट्रपति, प्रधानमंत्री, गृहमंत्री आये। कुछ देर तक अवसन्न मुद्रा में शव के सामने खड़े होकर फिर उनके संस्कार के विषय में आवश्यक निर्णय करने के लिए घर के भीतर चले गये। बड़े लोग जब हट गये तो श्री जगदीशचंद्र माथुर के साथ मैं आगे बढ़ा। प्रयत्न करने पर मैंने नवीन जी का चरण-स्पर्श तो कर लिया किन्तु उनके मुख की ओर देखने का मेरा साहस न हुआ। सामान्यतः मुझे अपने सुख-दुःख की सार्वजनिक अभिव्यक्ति अच्छी नहीं लगती और मैं ऐसे अवसर को या तो बचा जाता हूँ या संयम से काम लेता हूँ। किन्तु इस समय मेरे लिए इन दोनों में से कोई भी विकल्प संभव नहीं था और मैंने अपने मन में कहा कि मानव होकर मानव-दुर्बलता की स्वीकृति से क्या डरना।

कुछ समय में ही यह निर्णय कर लिया गया कि नवीन जी का अन्तिम-संस्कार उनकी कर्म भूमि कानपुर में होगा। इस विषय में कदाचित् कुछ मतभेद था जो परिजनों की परिधि से बाहर निकलकर मित्र मंडल तक फैल गया था। मेरी अपनी धारणा थी कि यह आन्तरिक प्रश्न है जिसका समाधान नवीन जी के परिवार को ही करना चाहिए किन्तु कुछ मित्रों का आग्रह था कि नवीन जी का व्यक्तित्व सार्वजनिक है इसलिए उनके अन्तिम-संस्कार के प्रश्न का समाधान भी सार्वजनिक होना चाहिए। स्थिति को देखते हुए मुझे यह सब अच्छा नहीं लग रहा था, तभी, सौभाग्य से, समर्थ व्यक्तियों ने शीघ्र ही निर्णय कर यह घोषणा कर दी कि रात को आठ बजे की गाड़ी से कवि का शव कानपुर के लिए प्रस्थान करेगा। अपने को अनधिकारी मानते हुए भी मेरे मन ने कहा कि निर्णय ठीक ही हुआ और मैं ६, नार्थ एवेन्यू चला गया। गुप्तजी इसके कुछ पहले ही भीषण रोगग्रस्त हो चुके थे। उस समय स्वयं रुग्ण होते हुए भी नवीन जी ने उनकी परिचर्या में बड़ी भाग दौड़ की थी। डाक्टरों का अब भी यही आदेश था कि जहाँ तक हो उन्हें शरीर और मन के श्रम से बचाया जाये। इसलिए अनेक मित्रों और स्वजनों की राय थी कि दद्दा स्टेशन न जायें। मुझको

भी उनके स्वास्थ्य की चिन्ता किसी से कम नहीं थी, किन्तु फिर भी यह बात मेरे मन म नहीं बैठती थी कि नवीनजी की उस अन्तिम विदा वेला मे मैथिलीशरण गुप्त उपस्थित न हों। मेरे अतिरिक्त एक व्यक्ति और था जो मेरी ही तरह सोच रहा था पर कह नहीं पा रहा था—वह था गुप्तजी का आत्मज चिरजीव उर्मिलाचरण जिसका नवीन जी के प्रति अगाध अनुराग था। उसने तुरन्त ही अलग ले जाकर मुझसे कहा—'डाक्टर साहब, क्या यह ठीक है ?' उसके इस प्रश्न से मेरे मन की दुविधा एक क्षण मे विलीन हो गई और मैंने आश्वस्त होकर उत्तर दिया—'नहीं, दद्दा को वहाँ चलना चाहिए।' दद्दा बेचारे बेबस होकर मित्रों का वह सत्परामर्श सुन रहे थे। ज्योही मैंने अपना मत व्यक्त किया, फडककर बोल—'बिल्कुल ठीक है—हम जाना चाहिए और हम जायेंगे। सात बजे हम लोग स्टेशन पहुँच गए। दिल्ली का अपार जन समुदाय स्टेशन पर उमड पडा था। छोटे बडे सभी साहित्यकार, हिन्दी सेवी अनेक राज-पुरुष और राजनीतिक नेता आदि तो थे ही, इनके अतिरिक्त ऐसे अनेक अनजाने व्यक्ति भी वहाँ खडे रो रहे थे जिनका न साहित्य से सम्बन्ध था, न संस्कृति से, न राजनीति से—जो केवल मानव होने के नाते नवीन जी के आत्मीय बन गये थे। फूलों से लदा नवीन जी का अस्थि शेष शरीर गाडी के डिब्बे मे रख दिया गया। समवेत जन एक एक कर उनके प्रति अपनी श्रद्धाजलि अर्पित करने लगे और जब गाडी के चलने म थोडी देर रह गयी तो हम लोगो ने सहारा देकर गुप्तजी को डिब्बे म चढ़ाया। वे दो क्षण मौन हुये—कदाचित् उसी समय उनकी कवि चेतना मे निम्नलिखित पक्तियो का मूल भाव स्फुरित हो गया था—

> कहाँ आज वह मधु हमारा,
> जिसके मानस की रस धारा,
> आप्लावित करती थी हमको।
> उससे श्रद्धांजलि की आशा
> रखती थी मेरी अभिलाषा
> अनहोनी ही प्रिय है यम को।

हम लोगों ने भी अन्तिम बार उनकी पद-वदना की और कुछ ही देर म गाडी पटरी पर रेंग उठी। सारा प्लेटफार्म नवीन जी के जय-जयकार से गूज उठा।

नवीन जी आज कीर्ति शेष रह गय हैं। समय ने उनके विरह का घाव भी बहुत कुछ पूर दिया है। अभी कुछ दिन पहले उनके विषय म चर्चा हो रही थी। एक भावुक मित्र ने उनके जीवन-काल में ही कहीं लिखा था कि वे महा-

मानव थे। इस पर एक सूक्ष्म-दर्शी आलोचक ने मध्यम प्रश्न किया कि क्या मानव चरित्र के एक भी दोष से वे मुक्त थे ? आज मैं सोचता हूँ कि वस्तु सत्य क्या है और मेरा हृदय ही नहीं बुद्धि भी यह उत्तर देती है कि इन दोषों के अभाव में तो वे मानव ही न रहते। चिन्मय आत्मा के सम्पूर्ण गुणों के साथ मृण्मय प्रकृति के समस्त दोषों के समवाय का नाम है मानव—और यदि महा मानव का अस्तित्व इस संसार में है तो वह सर्वांग मानव का वृहत्तर या महत्तर रूप ही हो सकता है, दोष मुक्त अपूर्ण मानव का नहीं। मैं महामानव का इससे अधिक शुद्ध लक्षण नहीं कर सकता—और ऐसे व्यक्ति मैंने अपने जीवन में कम ही देखे हैं, जिन पर यह लक्षण नवीन जी की अपेक्षा अधिक सटीक बैठता हो !

# रेडियो में पंत जी का आगमन

सन् ४९ ५० की बात है। उन दिनों हिन्दी में भी आकाशवाणी का नाम आल इंडिया रेडियो ही था—अधिकारियों का तर्क था कि आल इंडिया रेडियो व्यक्तिवाचक संज्ञा है और उसका अनुवाद उसी तरह नहीं किया जा सकता जिस तरह किसी व्यक्ति के नाम का। भारत को स्वतंत्र हुए दो वर्ष हो चुके थे किन्तु हिन्दी को अभी तक उचित स्थान प्राप्त नहीं हो सका था—अतः हिन्दी लेखकों की ओर से रेडियो विरोधी आंदोलन चल रहा था, तभी हिन्दी के परिचित कवि श्री बालकृष्ण राव की उपमहानिदेशक के रूप में नियुक्ति हुई। श्री राव का मेरा व्यक्तिगत परिचय नहीं था—मैंने उनकी कुछ कविताएँ पढ़ी थीं और उन्होंने कदाचित् मेरे कुछ लेख देखे पढ़े थे। रेडियो में भी मेरा उनका सीधा सम्पर्क नहीं था, क्योंकि हिन्दी का कार्य औपचारिक रूप से पं० श्रीनारायण चतुर्वेदी सँभालते थे—और वे भी शीघ्र ही अवकाश ग्रहण करने वाले थे। एक दिन सहसा अपराह्न में राव साहब ने टेलीफोन कर मुझे बुलाया और कहा कि आपसे एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण और गोपनीय विषय पर परामर्श करना है। मिनिस्टरी चाहते हैं कि हिन्दी-कार्यक्रम का संचालन करने के लिए किसी चोटी के कलाकार को लाया जाय—आप कुछ नाम बताइए। मैं इस प्रश्न के लिए तैयार न था फिर भी दो चार मिनट सोचने के बाद मैंने उत्तर दिया—'हिन्दी के कलाकारों में आदर्श नाम तो पंत जी का है किन्तु उनको राजी करना सरल नहीं होगा—हो सकता है संभव ही न हो—और दूसरा नाम हो सकता है ।"

"दूसरे नाम की आवश्यकता नहीं है, पंत जी से ही श्रीगणेश किया जाय। आप कल ही इलाहाबाद चले जाइए और देखिए इस सम्पूर्ण प्रसंग को अपने तक ही रखिए। यदि इस प्रयत्न में सफलता मिल जाती है तो यह हिन्दी और रेडियो दोनों की बड़ी सेवा होगी।"

अगले दिन रात की गाड़ी से चलकर मैं तीसरे दिन इलाहाबाद पहुँचा। पंत जी उन दिनों टगोर टाउन में रहते थे—उनकी ममेरी बहिन कल्याणीयों

दाता जोशी भी साथ म थी। मैं कई वप बाद पत जी से मिला था वही सौम्य स्निग्ध दृष्टि—कुछ चकित-सी, परिचित वेश भूषा स युक्त रमणीय कवि रूप, ऐसा लगता था जसे कशोय यौवन के द्वार से ही लौटकर प्रौढि मे प्रवेश कर चुका हो, प्रगतिवाद के रुक्ष प्रभाव से कवि का अन्तर्बाह्य मुक्त हो चुका था।

सामान्य कुशल प्रश्नादि क बाद पत जी बोले—इलाहाबाद कसे आये हैं ? मैंने कहा—आपके ही पास आया हू और ऐसे काम से आया हूँ जिसका अनुमान आप लगा नही सकते। इतना कहकर मैं थोडा झिझका—मैं शायद पत जी के जीवन म पहली बार नौकरी का प्रस्ताव करने जा रहा था। उसक औचित्य पर मुझे सदेह होने लगा मानो मैं कोई अभद्रता कर रहा हू। उधर, पत जी की सहज-चकित दृष्टि मे कुतूहल का भाव सहसा स्पष्ट हो आया। मैंने कहा—पत जी, मुझे आल इडिया रेडियो के डिपुटी डायरेक्टर जनरल श्री बालकृष्ण राव ने भेजा है। रेडियो पर हिन्दी के कायक्रम का सगठन और विकास करने के लिए उनकी और हम सबकी इच्छा है कि आप इस दायित्व को स्वीकार कर लें। मुझे पूर्ण आशका थी कि पत जी तुरत हो इस प्रस्ताव का अस्वीकृत कर देंगे—और मैं इसके लिए तयार था। परन्तु ऐसा नही हुआ—पत जी इस प्रसग मे कुछ प्रश्न करन लगे और मैं एक प्रकार के सुखद आश्चय के साथ उत्साहपूवक उनका उत्तर देने लगा। फिर बोले—अच्छा मुझे आज रात को सोचने का समय दीजिए, मैं कल आपको उत्तर दूँगा। कल आप जल्दी आ जाइए—चाय यही पीजिए।

दूसरे दिन मैं लगभग ६ वजे पत जी के बँगले पर पहुँच गया। पहुँचने के कुछ समय बाद ही वे बोले—ठीक है मैं इस कार्य को कर लूगा। मेरी पहली प्रतिक्रिया स्वभावत कृतकायता की ही थी—अन्य तक वितर्कों के लिए उत्तेजना की उस स्थिति म विशेष अवकाश ही नही था। पूव निर्धारित योजना के अनुसार मैं रेडियो स्टेशन से श्री राव को टेलीफोन करने चल दिया। यद्यपि इस समय भी प्रसन्नता का भाव ही सर्वोपरि था, फिर भी मेरे चिन्ताशील मन में कुछ सदेह उठने लगे—क्या रेडियो के अधिकारी पत जी का उचित गौरव समझ सकेंगे ? वहाँ की जड औपचारिकता से कहीं पत जी के अतिशय सस्कृत मन को आघात न पहुँचे ? सामान्यत रेडियो के अधिकारी शिष्टाचार मे त्रुटि नही करते थे—मेरा अपना अनुभव बुरा नहीं था। फिर भी मैं अपने मानका का उपयोग पत जी जसे अत्यन्त सवेदनशील व्यक्ति के लिए कसे कर सकता था ? और क्या पत जी रेडियो के उलझे हुए काम को सँभाल सकेंगे—उन्होंने

तो कभी इस प्रकार का काम नहीं किया ? इन्ही विचारो मे निमग्न मैं रेडियो-स्टेशन आ पहुँचा। उन दिनों श्री मूर्ति वहाँ के स्टेशन-डायरेक्टर थे—मैं और वे एक दूसरे को केवल नाम से जानते थे—साक्षात्कार के बाद ही मैंने उनसे कहा कि मैं एक गोपनीय काम से इलाहाबाद आया हूँ और श्री सी० बी० राव को तुरत ही ट्रक कॉल करना चाहता हूँ। कॉल बुक की गई। पर मेरे सामने एक नई उलझन आ गई—श्री मूर्ति के सामने मैं राव साहब से गोपनीय वार्ता कसे कर सकूगा उनके ही कमरे में उनसे यह कहना कि आप थोडी देर के लिए बाहर चले जाइए बडी हिमाकत होती। साथ ही उनको विश्वास में लेने का मुझे अधिकार प्राप्त नही था। और, न मैं स्वय ही इस विषय मे आश्वस्त था कि उनका हिन्दी के विषय मे क्या रुख है। इतने ही मे कॉल मिल गई। खर मैंने बडी सावधानी के साथ सवनामो का प्रयोग करते हुए श्री राव को स्थिति से अवगत करा दिया। स्वभावत वे बडे प्रसन हुए और बोले—बडा काम किया आपने। वहाँ का काम तो हो गया किन्तु इधर मेरे मन म ग्लानि हो रही थी क्योकि श्री मूर्ति जसे सदाशय अधिकारी के प्रति प्रत्यक्ष रूप से अविश्वास व्यक्त कर मैंने निश्चय ही अभद्रता की थी। फिर भी उस समय मैंने उनसे क्षमा-याचना नही की क्योकि उससे तो स्थिति और भी बिगड जाती—थोडी देर इधर उधर की बातें कर लौट आया।

दिल्ली आकर मैंने अपनी वार्ता का पूरा विवरण बालकृष्ण जी को दिया—तब तक वे सक्रेटरी श्री पी० सी० चौधरी से विचार विनिमय कर चुके थे। श्री चौधरी के मन म भारतीय सस्कृति और सस्कृत साहित्य के प्रति अ तीम अनुराग है—हिन्दी के प्रति एक प्रकार के ममत्व की भावना उन्हें अपनी स्वर्गीया माता श्रीमती हेमन्तकुमारी चौधुरानी से सस्कार रूप मे प्राप्त है। तात्कालिक परिस्थिति के कारण उनकी अपनी परिसीमाएँ थीं, परन्तु वे निश्चय ही हिन्दी के प्रचार के लिए प्रयत्नशील थे। पत जी की स्वीकृति मिलने पर वे अत्यन्त प्रसन्न हुए। प्रसन्नता के इस वातावरण मे न जाने क्यों मेरे मन में अब भी यह शका हो उठती थी कि कहीं पतजी मना न कर दें। अतत वही हुआ—दूसरे दिन ही मेरे पास उनका पत्र आया जिसम लिखा था कि उन्होंने प० अमरनाथ झा से परामश किया था और झा साहब ने उन्हें सरकारी नौकरी की सलाह नहीं दी—उनकी अपनी भी आरम्भ से ही अनिच्छा-सी थी। मैं तुरन्त ही राव साहब के पास वह पत्र लेकर पहुँचा। स्वभावत ही वे खिन्न हुए और तत्काल सक्रेटरी महोदय से टेलीफ़ोन पर बात करने लगे। उनके वार्तालाप के कुछ अश मैं स्पष्टत सुन सकता था—सक्रेटरी के मन में एक

प्रकार की निराशा और खीझ का भाव था खीझ में उनके मुँह से निकल गया—स्ट्रेन्ज मैन ! ही रिफ़्यूज़ेज़ विकॉज़ पंडित भी सेज 'नो'। यद्यपि उनकी खीझ अस्वाभाविक नहीं थी फिर भी यह वाक्य मुझे अच्छा नहीं लगा और मैं सोचने लगा कि पंत जी का निर्णय ठीक ही है। परन्तु राव साहब हताश नहीं हुए। उन्होंने तभी श्री मूर्ति के माध्यम से पंतजी के साथ सम्पर्क स्थापित किया, उनकी काफी शंकाओं का समाधान तो फोन पर ही कर दिया और आगे विचार विनिमय के लिए पंतजी को दिल्ली बुला लिया। पंतजी दो-तीन दिन बाद सवेरे दिल्ली पहुँचे। मैं रेडियो की ओर से उनको लिवाने स्टेशन गया—कई बार गाड़ी इधर से उधर देख ली पर पंतजी नहीं मिले और मैंने लौटकर श्री राव को उनके न आने की सूचना दे दी। पर कुछ ही देर में उनका टेलीफोन आया कि पंतजी आ गये हैं और सुश्री निर्मला जोशी के यहाँ ठहरे हैं। मुझे हैरानी हुई—शाम को जब श्री राव के यहाँ हम मिले तो पता लगा कि गाड़ी और गाड़ी के बाहर भीड़ अधिक थी और धूल भी कुछ ज्यादा थी, इसलिए पंत जी १५-२० मिनट अपना डिब्बा बन्द किये गाड़ी में ही बैठे रहे। उस संभाषण में पंतजी की सभी शंकाओं का समाधान हो गया—वे प्रयाग ही रहेंगे, दिल्ली वर्ष में ४-६ बार आ जाया करेंगे, दिन में घर पर ही रहकर काम की देखभाल कर लेंगे—केवल अपराह्न में रेडियो-स्टेशन जाना पर्याप्त होगा। उनके साथ काम करने के लिए एक सहायक की भी नियुक्ति हो जाएगी—रचना कार्य में कोई बाधा नहीं होगी अर्थात् अनुमति आदि का प्रतिबन्ध नहीं होगा, आदि आदि। एकाध बार हल्के स्वर में वेतन का भी प्रश्न उठाया गया, किन्तु पंतजी ने उसमें कोई रुचि नहीं दिखाई।

दूसरे दिन अपराह्न में महानिदेशक श्री लक्ष्मणन से भेंट की व्यवस्था की गई। श्री राव पहले से ही वहाँ थे मैं पंत जी को लेकर तीसरी मंजिल पर पहुँचा। कमरे में घुसते ही श्री लक्ष्मणन ने उठकर फौजी तपाक से पन्त जी से हाथ मिलाया। यह भेंट अपने आप में एक रोचक घटना थी। पंत जी ने शायद लक्ष्मणन जैसे आदमी को और श्री लक्ष्मणन ने पंत जी जैसे आदमी को जीवन में पहली बार देखा था—आकृति प्रकृति का जितना भी वपरीत्य संभव था, *वह यहाँ प्रत्यक्ष हो उठा था। श्री लक्ष्मणन ने अपनी सहज नाटकीय शैली में*[1] पंत जी से बड़े स्नेह और सौजन्य के साथ औपचारिक बातचीत की। कुछ देर

---

१ नाटकीय शब्द का प्रयोग मैं बुरे अर्थ में नहीं कर रहा किन्तु उनकी शैली के लिए मेरे पास कोई दूसरा हिन्दी शब्द नहीं है अंग्रेजी का 'लाउड' शब्द कुछ अधिक निकट होगा खुदा बख़्श बहुत-सी खूबियाँ थीं मरने वाले में।

बाद मैं पत जी के साथ उठकर आने लगा—मैं आगे दरवाजा खोलकर बाहर पहुँच चुका था, पत जी मेरे पीछे थे। इतने मे श्री लक्ष्मणन की फौजी हँसी के साथ यह वाक्य हमारे कानो मे पड़ा—'ही इज ए चाइल्ड'।

बाहर निकल कर मैंने पत जी से पूछा। यहाँ का वातावरण आपको कसा लगा—डी० जी० कसे लगे ? पत जी बोले—जबदस्त आदमी है। जब मुझसे हाथ मिलाया तो मुझे लगा कि बस अब मेरा हाथ वापस नही आयेगा। + + + लेकिन इन्होंने यह क्यों कहा 'ही इज ए चाइल्ड।' मैंने उत्तर दिया कि वह तो आपकी प्रशसा म कहा था—आपके निश्छल और सौम्य व्यक्तित्व की सराहना कर रहे थे। और, वस्तुत बात भी यही थी—फिर भी न जाने पत जी के मन म यह प्रश्न क्यों उठा। शाम हो आयी थी और मैं कार मे पत जी को लेकर डा० जोशी की कोठी के लिए रवाना हो गया। आते समय मैं रास्ता भूल चुका था, इसलिए वापसी म माग दशन का दायित्व पतजी ने अपने ऊपर ले लिया। मुझ सामा यत इसे स्वीकार नही करना चाहिए था—परन्तु अपने माग ज्ञान के प्रति अतिशय अविश्वास और पतजी के आश्वस्त स्वर के कारण मैं उनके निर्देशन पर चल दिया। परिणाम जो होना चाहिए था वही हुआ—ईदगाह के ढाल और रोहतक रोड के बीच मैं भटक गया। पत जी हर बार विश्वास के साथ कहते—नहीं-नहीं अबकी बार ठीक है, यही रास्ता है, आप चलिए भी। इसी आवतन म अँधेरा हो आया और शायद बटरी का कनक्शन ढीला हो जाने से मेरी गाडी ढाल पर रुक गई। बडी परेशानी हुई—मुझे बार बार झुझलाहट होती कि मैंने पत जी की बात क्यों मानी, बिना मशीन का थोडा सा ज्ञान जाने मैं गाडी चलाने की बवकूफी क्यों करता हूँ ? कई बार मैंने कुछ राहगीरो की सहायता से गाडी को ढाल पर ले जाकर स्टाट करने की कोशिश की। पत जी को कष्ट हो रहा था, इसकी मुझ चिन्ता थी—व बचारे सहायता भी क्या करते मैंने उनस कहा कि आप एक ओर खडे हो जाइए मैं किसी ड्राइवर की सहायता से गाडी अभी चालू कर लूगा और मैं इधर उधर किसी जानकार आदमी की खोज करने लगा। इतने ही में पत जी ने आवाज दी—डाक्टर नगेन्द्र, आप यहाँ आइए मैं बताऊँ। मैंने समझा पतजी ने गाडियो का काफी प्रयोग किया है, सम्भवत मशीन के बारे म थोडा-बहुत जानते हों। मैं आशा के साथ उनकी ओर बढ़ा तो कहने लगे— देखिए आप इस गाडी को बेच दीजिए और नई ल लीजिए। फिर कभी गडबड नहीं होगी।' मैं काफ़ी परेशान हो चुका था, इस नेक सलाह को सुनकर खीझ उठा। मुझे लगा कि पत जी को बेवक्त यह क्या मज़ाक सूझा। पर वास्तव म पत जी के चेहरे पर हँसी का काई निशान ही नहीं

था। मुझे ही हँसी आ गई और मैं मन ही मन कहने लगा—'ही इज ए चाइल्ड'।

+ + +

रेडियो मे पत जी ने अपने जीवन के कतिपय वर्षों म इस मधुर सत्य का उत्साहपूवक निर्षेध किया। उनके व्यक्तित्व की इसी 'अबोध पावनता' के कारण अनेक मित्र अत्यन्त सद्भावपूवक यह शका करते थे कि यह निर्वाचन ठीक नहीं हुआ। किन्तु विगत दशक में भारतीय प्रसारण का इतिहास साक्षी है कि यह शका सवथा निमूल थी पत जी के ज्योति-स्पश से रेडियो का वायु मण्डल एक स्निग्ध-स्वर्णिम प्रकाश से दीपित हो उठा। उन्होंने अत्यन्त परिश्रम के साथ आकाशवाणी के कायक्रम का सस्कार-परिष्कार किया और उसे भारतीय सस्कृति का उपयुक्त माध्यम बनाने म अपूव योगदान किया।

# गिरिजाकुमार माथुर

सन् १६३६ म कामायनी का प्रकाशन हुआ—और '३७ मे प्रसाद जी का स्वगवास। लगभग इसी समय से छायावाद के विरुद्ध प्रतिक्रिया आरम्भ हो गई थी। उन्ही दिनों पत जी के सम्पादन में 'रूपाभ' का प्रकाशन हुआ जो नवीन काव्य चेतना की अभिव्यक्ति का कदाचित् पहला माध्यम बना। 'रूपाभ' मे भावप्रवण छायावादी रचनाएँ नहीं छपती थी—पत जी के नाम से आकृष्ट होकर छायावाद से प्रभावित जो कवि अपनी रचनाएँ भेजते थे, उनसे अत्यत शिष्ट भाषा म—पत जी और नरेन्द्र की अपनी मीठी भाषा मे क्षमा माँग ली जाती थी। 'रूपाभ' शब्द केवल नाम ही नहीं था—नवीन चेतना का प्रतीक भी था। उसमे यह व्यजना स्पष्ट थी कि छायावादी 'आभा' नवीन युग में सौन्दय-बोध को व्यक्त करने म असमथ हो चुकी है—नया युग केवल 'आभा' नहीं उसके साथ 'रूप' की भी माँग कर रहा है। अत छायावाद के अमूत्त सौन्दय के स्थान पर मूत्त सौन्दय काव्य का विषय बना—भाव के तारल्य के स्थान पर वस्तु की दृढ़ रूपरेखा सौन्दय का प्रतिमान बनी। अंग्रेजी काव्य में इससे काफ़ी पहले इसी प्रकार की घटना हो चुकी थी—वहाँ भी तीन-चार आत्मविश्वासी बिम्बवादी कवियों ने निजी तौर पर सगठन कर रोमानी प्रवृत्ति का अत करने का निश्चय किया था और अपने निश्चय को मूर्तित करने के लिए निम्नलिखित उद्देश्य-पत्र प्रकाशित किया था

(१) जन-साधारण की भाषा का प्रयोग करना—किन्तु सदव एकांत उपयुक्त (एग्ज़क्ट) शब्द का ही प्रयोग करना, न तो उपयुक्तप्राय शब्द का प्रयोग और न केवल अलकृत शब्द का।

(२) नई मनोदशाओ की अभिव्यक्ति के लिए नई लयों की सृष्टि करना—और पुरानी लयों का अनुकरण न करना क्योंकि वे तो पुरानी मनोदशाओं की प्रतिध्वनि-मात्र हैं। हमारा यह आग्रह नहीं है कि मुक्त छद ही काव्य रचना का एक मात्र माध्यम है। हम तो इसके लिए उसी प्रकार सघष करते हैं जिस

प्रकार स्वातन्त्र्य सिद्धान्त के लिए। हमारा यह विश्वास है कि कवि का वैशिष्ट्य रूढ़ छंदों की अपेक्षा मुक्त छन्द में अधिक सफलता से अभिव्यक्त हो सकता है। *कविता में नई लय का अर्थ है नया भाव।*

(३) विषय निर्वाचन में पूरी स्वतन्त्रता प्रदान करना। वायुयान और मोटरकार आदि के विषय में फूहड़ रचनाएँ सुन्दर कला का निदर्शन नहीं मानी जा सकती और न अतीत विषयक सुन्दर रचनाएँ अनिवार्यतः कुकवित्व की ही परिचायक होती हैं। आधुनिक जीवन के कलात्मक महत्त्व में हमारी प्रबल आस्था है किन्तु हम यह भी स्पष्ट कर देना चाहते हैं कि १९११ में निर्मित वायुयान से अधिक निष्प्रभाव और पुराने ढंग की चीज दूसरी नहीं है।

(४) बिम्ब प्रस्तुत करना (इसीलिए बिम्बवादी नामकरण हुआ है)। हम चित्रकला के किसी सम्प्रदाय के प्रतिनिधि नहीं हैं किन्तु हमारा यह विश्वास है कि कविता में विशेष पदार्थों का यथावत् प्रत्यंकन होना चाहिए न कि अस्पष्ट सामान्य धारणाओं का चाहे वे कितनी ही भव्य और मधुर क्यों न हों। इसी कारण हम भूमावादी (कास्मिक) कवि का विरोध करते हैं क्योंकि हमें लगता है कि वह अपनी कला की वास्तविक कठिनाइयों से बचने का प्रयास करता है।

(५) ऐसी कविता की रचना करना जिसकी रूपरेखा दृढ़-कठोर और स्पष्ट हो—कहीं भी आविल और अनिश्चित न हो।

(६) अंत में, हममें से अधिकांश का यह मत है कि एकाग्रता कविता का प्राण है।

*—एक वाक्य में भावना की तरलता के स्थान पर नवीन चेतना वस्तु की* दृढ़-स्पष्ट रूपरेखा के लिए आग्रह कर रही थी।

छायावाद के विरोध में हिन्दी में कवियों के तीन वर्ग उभर कर सामने आए १—बच्चन और उनके समसामयिक गीतकार जिन्होंने छायावाद के व्यक्ति तत्त्व को तो आग्रह के *साथ ग्रहण किया किन्तु उसके रहस्यमय वायवीय* और अमूर्त रूप का निषेध कर वास्तविक जीवन की सुख-दुःखमयी अनुभूतियों को प्रत्यक्षतः काव्य का विषय बनाया और उधर काव्य शिल्प में प्रतीक तथा लाक्षणिक एवं व्यंजनात्मक शब्दावली के आवरण हटा जीवन के परिचित बिम्बों तथा सीधी भाषा का प्रयोग आरम्भ किया। २—*सामाजिक* चेतना के प्रति आग्रहशील कवि जो मार्क्सवादी जीवन-दर्शन में अपना आदर्श प्राप्त कर छाया वाद की अवैयक्तिक चेतना को उसके मूर्त अमूर्त, प्रत्यक्ष-परोक्ष सभी रूपों में अनादृत कर भौतिक-जीवन की समस्याओं को अभिव्यक्त करने के लिए प्रयत्न शील थे—और उसी के अनुरूप जन भाषा तथा जन जीवन के सहज बिम्बों का

ग्रहण करना चाहते थे—पारिभाषिक शब्दावली मे ये कवि प्रगतिवादी कहलाये, ३—प्रयोगवादी कवि जो छायावाद की वयक्तिकता को हृदय के स्थान पर बुद्धि के धरातल पर स्वीकार कर आधुनिक जीवन के अनुरूप एक नवीन सौंदर्य बोध का दावा कर रहे थे और उसकी अभिव्यक्ति प्रदान करने के लिए आधुनिक जीवन के नवीन उपकरणो को सभी प्रकार की रगीन भावनाओ के ससग से मुक्तकर मूत बिम्बरूप म अकित करने के लिए व्यग्र थे ये कवि आगे चलकर अपनी काव्य प्रवृत्ति को प्रयोगवाद के स्थान पर 'नई कविता कहने का आग्रह करने लगे।

आरम्भ में इन तीनो प्रवृत्तियो का पाथक्य स्पष्ट नही था—केवल इतना ही आभास मिलता था कि छायावाद की अमूत वायवीय काव्य चेतना अपर्याप्त सिद्ध हो रही थी और उसके स्थान पर जीवन की मूत और मासल अभिव्यक्ति के लिए एक नयी काव्य-चेतना का उदय हो रहा था। गिरिजाकुमार माथुर की कवि प्रतिभा का उदय इसी वातावरण म हुआ। अत उनकी कविता म यह सभी तत्त्व सहज ही विद्यमान हैं। वे हिन्दी के अत्यत मधुर गीतकार हैं। मजीर के गीतो म उन्होने किशोर हृदय की रगीन भाव कल्पनाओ को स्वर प्रदान किया है। इन गीतो म छायावाद की रगीनी तो है किन्तु इनकी भाव-वस्तु वायवीय नही है इनका आलबन किशोरभाव की प्रधानता के कारण कल्पनागम्य भले ही हो किन्तु कल्पना-जात नही है। वह दूरस्थित अवश्य है किन्तु यह दूरी उसके आकषण की वृद्धि करने के लिए ही है, उसको रहस्यमय या अगम्य बनाने के लिए नहीं। इस प्रकार इन गीतों म छायावाद की आभा को इस नये कवि ने रूप प्रदान किया है। उस समय और भी कवि छायावाद की आभा को मासल रूप देन का सफल असफल प्रयत्न कर रहे थे, किन्तु कही तो आभा की तरलता मूत बिम्बो की पकड मे नही आती थी और कहीं रूप ही अधिक मासल बन जाता था। गिरिजाकुमार के गीतों म रूप और आभा का समन्वय पहली बार मिला। 'मजीर' के गीत 'नाश और निर्माण' के गीत और कुछ परवर्ती गीतिमयी रचनाएँ भी हमारी उपयुक्त स्थापना की पुष्टि करेंगी।

कौन थकान हरे जीवन की?
बीत गया सगीत प्यार का,
रूठ गई कविता भी मन की।
वशी में अब नींद भरी है,
स्वर पर पीत साँझ उतरी है।

बुझती जाती गूंज आखीरी
इस उदास वन पथ के ऊपर
पतझर की छाया गहरी है,
अब सपनों मे शेष रह गई
सुधियाँ उस चन्दन के वन की।

रात हुई पछी घर आए,
पथ के सारे स्वर सकुचाये,
म्लान दिया बत्ती की वेला
थके प्रवासी की आँखों मे
आँसू आ आकर कुम्हलाये,

कहीं बहुत ही दूर उनींदी
झाँझ बज रही है पूजन की।
कौन थकान हरे जीवन की?

इस गीत का पहला पद रोमानी आभा से मडित है। मन की कविता का रूठना, बशी म नीद का भर जाना, स्वर पर पीली साझ उतरना और अतिम गूज का क्रमश तिरोभाव, उधर उदास वन-पथ के ऊपर पतझर की गहरी छाया का घिरना और अन्त म

अब सपनों मे शेष रह गयीं
सुधियाँ उस चदन के वन की

ये सभी रोमानी आभा के रमणीय उपकरण हैं। यदि गीत के शेष भाग में कवि ऐसे ही तरल बिम्बों का प्रयोग करता, जिनमे अनुभूति की निकटता कम और कल्पना की दूरी अधिक रहती तो यह शुद्ध छायावादी गीत होता। किन्तु दूसरे पद मे जो चित्र अकित किया गया है वह इस छायावादी दूरी को कम कर देता है। रात होने पर पछियों के घर लौटने म, पथ के कोलाहल की परिश्रान्ति में, थके प्रवासी की आँखो मे आँसुओ के भरने और सूख जाने मे, दूर मदिर में गूजने वाले आरती के स्वरों म अनुभूति का सामीप्य है जो प्रवासी के मन की उदासी को और भी भारी कर देता है। इस प्रकार छाया को आकार और आभा को रूप मिल गया है।

गिरिजाकुमार ने इन गीतो के अतिरिक्त अनेक रसमय शृगार कविताएँ लिखी हैं। इन कविताओं की आधारभूत अनुभूतियाँ अत्यन्त सूक्ष्म और परिष्कृत होते हुए भी मूर्त और मांसल हैं। उनमे एक ओर छायावाद की अतीन्द्रिय शृगार भावना का अभाव है और दूसरी ओर प्रगतिवाद की अनगढ स्थूलता भी नहीं

है। रूप और रस के मांसल स्पर्श परिष्कृत कल्पना के संसर्ग से अत्यंत रमणीय बन गये हैं। यह शृंगार न तो भूखे तन और भूखे मन का आहार है और न किसी अदृश्य आलंबन के साथ कल्पना विहार है—कवि ने जीवन की मधुर भावना को बड़े ही हल्के हाथों से, किन्तु पूरी गहराई के साथ, बिम्बित करने का सफल प्रयत्न किया है। उदाहरण के लिए कवि की एक प्रसिद्ध कविता है 'चूड़ी का टुकड़ा'

आज अचानक सूनी-सी संध्या में
जब मैं यों ही मैले कपड़े देख रहा था,
किसी काम में जी बहलाने,
एक सिल्क के कुर्ते की सिलवट में लिपटा,
गिरा रेशमी चूड़ी का
छोटा सा टुकड़ा,
उन गोरी कलाइयों में जो तुम पहिने थीं,
रंग भरी उस मिलन रात में।
मैं वैसा का वैसा ही
रह गया सोचता
पिछली बातें।
दूज कोर से उस टुकड़े पर
तिरने लगीं तुम्हारी सब लज्जित तस्वीरें,
सेज सुनहली,
कसे हुये बन्धन में चूड़ी का झर जाना,
निकल गईं सपने जैसी वे मीठी रातें,
याद दिलाने रहा
यही छोटा-सा टुकड़ा।

इस कविता का विश्लेषण करने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि इसकी प्रेरक अनुभूति अतीन्द्रिय या वायवी न होकर मांसल है। उसकी सृष्टि कल्पना के द्वारा नहीं की गई है अर्थात् उसमें अनुभूति की कल्पना नहीं है वरन् मधुर अनुभूति के एक लघु क्षण के ऊपर बड़ी बारीकी के साथ कल्पना की रंजित तस्वीरें अंकित की गई हैं। जिस तरह कोई शिल्पी काँच के छोटे टुकड़े पर या रत्न पर पूरा चित्र अंकित कर देता है, इसी तरह

दूज कोर से उस टुकड़े पर
तिरने लगीं तुम्हारी सब लज्जित तस्वीरें।

इस प्रकार गिरिजाकुमार छायावादोत्तर गीतकारों में अपने रुचि परिष्कार तथा कल्पना की समृद्धि के कारण विशेष स्थान के अधिकारी बने और उन्होंने अर्थ के संगीत के साथ शब्द के संगीत का अपूर्व सामंजस्य कर हिन्दी गीति काव्य को निश्चय ही एक नवीन समृद्धि प्रदान की।

छायावाद के बाद हिन्दी काव्य में जिस नवीन सामाजिक चेतना का उदय हुआ उसका भी प्रभाव गिरिजाकुमार की कविता पर स्पष्ट है। किन्तु उनकी चेतना यहाँ भी संयत है। उन्होंने सामाजिक वैषम्य की पीड़ा का अनुभव किया है और उसे अपने काव्य में स्वच्छ रूप में व्यक्त किया है। इन कविताओं में मध्यवर्ग की अनुभूतियों को ही आधार बनाया गया है, इसलिए इनमें एक ओर स्वानुभूति की सचाई है और दूसरी ओर अभिव्यक्ति में असंयत आक्रोश का सर्वथा अभाव भी है। मध्यवर्ग की कुण्ठाओं की कटुता इस प्रकार की रचनाओं में आ सकती थी, परन्तु कवि के अपने स्वभाव की मिठास ने यह दोष भी नहीं आने दिया। इस कथन की सत्यता का अनुभव करने के लिए 'मशीन का पुर्जा' शीर्षक कविता पढ़िए।

जैसा कि हमने अभी संकेत किया—आलोच्य कवि की प्रगति चेतना मध्यवर्ग की ही प्रगति-चेतना है। इसलिए उग्र प्रगतिवादी आलोचक उसका उचित मूल्यांकन करने में कदाचित् असमर्थ रहे हैं। किन्तु यदि वर्ग संघर्ष की भावना से मुक्त होकर विचार करें तो प्रगति चेतना वस्तुतः एक प्रकार की नैतिक चेतना है जो वर्गों में विभाजित नहीं हो सकती। वह जीवन के स्वस्थ और विकासशील तत्वों के प्रति संवेदनशील होती है और जीवन विकास में बाधक रुग्ण मनोवृत्तियों—निराशा, व कुण्ठा विषाद आदि—का विरोध करती है। जीवन का विकास वर्गबद्ध नहीं हो सकता क्योंकि वर्गों में बाँटकर जीवन को देखना तो स्वयं ही रुग्ण दृष्टि का परिचायक है। इसीलिए व्यापक जीवन दर्शन का त्याग कर अपनी रूढ़ता में प्रगतिशील कलाकार अथवा आलोचक जब प्रगतिवादी बनने का आग्रह करने लगा तो न उसने कला और साहित्य का ही हित किया और न वह स्वस्थ प्रगति चेतना का ही विकास कर सका। हिन्दी कविता में नवीन सामाजिक चेतना का समावेश करने में गिरिजाकुमार का योगदान कम नहीं है, किन्तु उन्होंने इसे व्यापक नैतिक धरातल पर ही ग्रहण किया, रूढ़ सिद्धान्तवाद के रूप में नहीं। उनके प्रायः सभी संग्रहों से इस प्रकार की अनेक कविताएँ उद्धृत की जा सकती हैं।

नये युग की तीसरी प्रवृत्ति है प्रयोगवाद, जिसका नाम बाद में चलकर 'नई कविता' पड़ गया। इस नई प्रवृत्ति का विकास करने में गिरिजाकुमार

का बहुत बड़ा योगदान है। उन्होंने जिस नवीन साहित्य दृष्टि का उन्मेष किया वह केवल अध्ययन से प्राप्त नहीं थी। इस क्षेत्र में भी उनके रुचि-संस्कार सहायक हुए और उनकी कविता पूर्वाग्रह और अनगढ़ तत्वों से मुक्त रही। काव्यवस्तु के अन्तर्गत उन्होंने नवीन विषयों का चयन कर आधुनिक जीवन की कलात्मक संभावनाओं का बड़े संयम के साथ उपयोग किया। विज्ञान के नये आविष्कार और उनकी संभावनाएँ इस नये कवि की काव्य चेतना में ढलने लगीं—अणुयुग के वैज्ञानिक चमत्कारों को, अन्तरिक्ष विजय की नयी संभावनाओं को और उनके प्रकाश में मानवता के भविष्य की कल्पनाओं को साकार करने के लिए कवि ने 'पृथ्वी-कल्प' के रूप में अत्यन्त साहसिक प्रयास किया है। हमारी धारणा है कि विज्ञान के नये उपकरणों को काव्य सामग्री के रूप में प्रयुक्त करने का यह अपने ढंग का पहला प्रयास है। स्पष्ट है कि ये नये बिम्ब सर्वत्र पूरे नहीं उतर सके हैं और उनके साथ रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करने में भी हम कठिनाई होती है, इसलिए ये कल्पना और विचार को अधिक उत्तेजित करते हैं—मन के कोमल तारों को नहीं। फिर भी, हमारा अनुमान है कि नये कवि यदि अणुयुग के नवीन उपकरणों का प्रयोग करेंगे तो उन्हें बहुत कुछ ऐसी ही पद्धति ग्रहण करनी होगी। विज्ञान के महान् चमत्कारों के अतिरिक्त आज के जीवन के ऐसे सामान्य उपकरण भी गिरिजाकुमार की कविता में प्रयुक्त हुए हैं जो नित्य प्रति के व्यवहार में हमारे अत्यधिक निकट होने पर भी अभी तक काव्य-परम्परा के अंग नहीं बन पाये। उनका यह प्रयोग आयासहीन भी है और कलापूर्ण भी। अपने समसामयिक अधिकांश कवियों की भाँति वे केवल सिद्धान्त का निर्वाह करने के लिए या पाठक को चौंकाने के लिए या बरबस अपहस्य तत्त्व का समावेश करने के लिए इन उपकरणों का प्रयोग नहीं करते। उनकी चेतना अन्य कवियों की अपेक्षा सहज काव्यमयी है—उनका सौन्दर्य बोध पाश्चात्य विचारों से गढ़कर तैयार किया हुआ नहीं है। नये उपकरण नवजीवन की चेतना के साथ अनाविल सौन्दर्य भावना को मूर्तित करने के लिए ही प्रयुक्त हुए हैं, नये उपकरणों को जोड़कर नयी सौन्दर्य भावना का संघटित करने का कृत्रिम प्रयास यहाँ नहीं है। प्राचीन आचार्यों ने कवि-व्यापार के अन्तर्गत एक विशिष्ट गुण का उल्लेख किया है और वह है वस्तु-वक्रता। इस वस्तु-वक्रता का आधार कवि की प्रातिभ दृष्टि होती है जो वस्तु के अनेक अंगों में से केवल सारवान् का चयन कर उन्हीं को अपनी आभा से दीपित कर देती है। असार का त्याग और सार का ग्रहण प्रतिभा का एक वरदान है जो सबके लिए सुलभ नहीं है। नई कविता में इस गुण की

परीक्षा अनायास ही हो जाती है। सच्ची कवि प्रतिभा जहाँ नवीन उपकरणों में सार असार का भेद सहज ही कर लेती है, वहाँ नये युग का बरबस आह्वान करने वाले अनेक असमर्थ कवि बुरी तरह असफल होकर रह जाते हैं और उनके पास इसके अलावा कोई चारा नहीं रह जाता कि अपनी विफलता को बौद्धिक चमत्कार द्वारा गड्डी-गलत ढंग से छिपाने का प्रयत्न करें। 'नई कविता' का सबसे बड़ा दुर्भाग्य यही है और नये कवियों में गिरिजाकुमार का यह सौभाग्य है कि वे इससे बहुत कुछ मुक्त हैं।

शिल्प या क्रिया कल्प इस कवि का अपना वैशिष्ट्य है। इस क्षेत्र में उसका सौन्दर्य-बोध अपने समसामयिक कवियों की अपेक्षा कहीं अधिक विकसित है। संगीत का सहज ज्ञान होने के कारण उसने नवीन स्वर लय की अनेक सूक्ष्म संयोजनाएँ प्रस्तुत करने में अद्भुत सफलता प्राप्त की है—और इसके लिये उसे प्रयास नहीं करना पड़ता। मात्रिक छन्दों के अंतरिक विधान में अनेक बार उसने अनेक कोमल गीति-लयों का आविष्कार किया है—उधर वर्णिक छन्दों के आधार पर मुक्त छन्द के अनेक सुपाठ्य रूपों का नवीन विकास किया है। हिन्दी में मुक्त छन्द के विकास का मूल आधार प्रायः 'घनाक्षरी' ही रहा है, परन्तु गिरिजाकुमार ने सवैया के लय विधान का भी उपयोग किया है—और अनेक मात्रिक छन्दों के बंधों का भी। इस कवि का पाश्चात्य छंद विधान से भी परिचय है और नवीन संयोजनाओं की उद्भावना में इसने उसका भी यथा स्थान पूरा लाभ उठाया है। नवीन कविता गद्य की निबिड़ता में उलझकर अपना संगीत खोती जा रही है। आज जब अज्ञेय से लेकर छोटे से छोटे कवि तक व्याप्त शब्द तथा स्वर-लय के संगीत का यह दारिद्र्य नये कवियों की क्रियाविधि पर छाया हुआ है और ये कवि कविता को संगीत से मुक्त करने का झूठा दम्भ करते हुए अपने अभाव को छिपाने का निष्फल प्रयत्न कर रहे हैं—गिरिजाकुमार की कविता के शब्द विधान और स्वर लय विधान में अन्त व्याप्त संगीत उनके पृथक वैशिष्ट्य का प्रमाण है। मेरा विश्वास है कि वर्तमान युग के छंद-लय शिल्पियों में उनका स्थान मूर्धा पर रहेगा।

यही बात उनकी बिम्बयोजना और अभिव्यंजना के विषय में इतने ही विश्वास के साथ कही जा सकती है। गिरिजाकुमार के अन्त संस्कार छायावाद के सूक्ष्म-कोमल, शतशतरंगोज्ज्वल बिम्बों से बने हुए थे—उनकी काव्य चेतना का पोषण एक ओर प्रसाद, पंत, निराला, महादेवी के काव्य वैभव से और दूसरी ओर अंग्रेजी रोमानी कवियों की चित्रमय विभूतियों से हुआ था। कवि ने इस वैभव विलास का पूर्ण उपयोग करते हुए उसे नवीन उपकरणों से समृद्ध

किया। छायावाद के कवियो पर विशेषत छायावाद की अन्तिम प्रतिनिधि महादेवी पर नये कवियों का यह आरोप था कि उनका क्षेत्र अत्यन्त सीमित है और उपमान तथा प्रतीक रूढप्राय होने से उनकी बिम्बयोजना मे वचित्र्य नही रहा। प्रारम्भ मे गिरिजाकुमार के उपमान और बिम्ब, शृगार की प्रधानता के कारण छायावाद और रीतिकाव्य के उपमानो और बिम्बो से प्राय अभिन्न थे। उनमे नवीन स्पश तो थे किन्तु पुनरावृत्ति के दोष से वे मुक्त नही थे। धीरे धीरे उनका क्षेत्र विस्तार हुआ और नई सभ्यता के आकषक उपकरणो का सुरुचि के साथ समावेश किया गया—परम्परागत उपमान और प्रतीक नये उपमान प्रतीको के साथ मिलकर नूतन बिम्बो का निर्माण करने लगे

चदरिमा

यह भकाभक रात
चादनी उजली कि सूई मे पिरो लो ताग
चाँदनी को दिन समभकर बोलते हैं काग
हो रही ताजी सफेदी नये चूने से
पुत रहे घर द्वार
चाद पूरा साफ
आट पेपर ज्यों कटा हो गोल
चिकनी चमक का दलदार
यह नहीं चेहरा तुम्हारा
गोल पूनम सा
मासल चीकने तन का
क्योंकि यह तो सामने ही दिख रहा है
रुक रहा है
यह नहीं अब तक हुआ
बरसो पुरानी बात
भूली याद

(धूप के धान, पृ० ६४)

ये बिम्ब सामान्यत कोमल हैं—किन्तु कवि में विराट और परुष बिम्बो की भी क्षमता का अभाव नही है, जहाँ विषय की माँग हुई है बिम्बो का आयाम व्यापक और स्वरूप उदात्त हो गया है। 'पृथ्वी' काव्य म तो ऐसे चित्र हैं ही, 'राम', 'हरा दश', 'युग साँझ' आदि अनेक कविताओ म भी उनका समुचित प्रयोग है।

भाषा को नवीन कथ्य के अनुरूप ढालने के प्रयत्न सभी नये कवियों ने किये हैं—गिरिजाकुमार ने तद्भव तथा देशज शब्दों के प्रयोग, अंग्रेजी के अनेक सचित्र शब्दों के अन्तर्भाव, बिम्बात्मक नवीन शब्दों के निर्माण आदि के द्वारा आधुनिक काव्य भाषा के विकास में महत्त्वपूर्ण योगदान किया है। भाषा में इन नव्य प्रयोगों में केवल विलक्षणता की चाह नहीं है और न नया अर्थ भरने का तर्कहीन प्रयास है, अधिकांश प्रयोगों के पीछे एक कलात्मक तर्क विद्यमान है। उदाहरण के लिए चंदिरा (चन्द्रिका), चंदरिमा (चन्द्रमा की आभा), भूमानी (पृथ्वी की आभा) मटीली (मिट्टी के रंग की), गरमीली (ऊष्मायुक्त) आदि शब्द प्रयोगों को लिया जा सकता है। यह भाषा छायावाद के काव्य-संस्कारों को लेकर नवीन जीवन की अनुभूतियों को मूर्तित करने का प्रयास कर रही है काव्य परम्परा से उच्छिन्न होकर नवीन रूप गढ़ने के ऐसे अनर्गल प्रयत्न नहीं कर रही जिन से भाषा की अर्थव्यक्ति ही नष्ट हो जाए। कहने की आवश्यकता नहीं कि अभी यह भाषा अपनी उचित निर्मिति को प्राप्त नहीं कर सकी किन्तु उसमें तो समय लगेगा। हमें तो यह देखना है कि विकास की यह दिशा सही है या नहीं। सामान्य व्यवहार की भाषा को काव्य रूप देने की प्रक्रिया अत्यन्त कठिन है—उसके लिए अर्थ-सौन्दर्य तथा नाद-सौन्दर्य की असाधारण पहचान आवश्यक होती है। हमारी धारणा है कि नये कवियों में गिरिजाकुमार में यह क्षमता औरों से अधिक है।

गिरिजाकुमार नये कवियों में अग्रणी हैं, इसका प्रतिवाद नहीं किया जा सकता—नई कविता में जो स्थायी काव्य-तत्त्व है उसका वे प्रतिनिधित्व करते हैं इसमें भी सन्देह नहीं किया जा सकता। ऐतिहासिक तथा साहित्यिक दोनों दृष्टियों से उनका स्थान अज्ञेय के समकक्ष है। अज्ञेय की प्रतिभा गुरुतर है, इसलिए उनकी कला में अधिक गरिमा और प्रौढ़ता है। किन्तु उनका कथ्य इतना व्यक्तिलिप्त है कि प्रायः असामाजिक और अनैतिक हो जाता है। नर नारी-सम्बन्ध उनका मुख्य विषय है, जिसमें उनकी प्रवृत्ति सबसे अधिक खुल खेलती है उसकी सूक्ष्मतम विवृतियाँ—चेतन और अवचेतन विज्ञान के सहारे उन्होंने की हैं। परन्तु अन्य क्षेत्रों की भाँति यहाँ भी उनका अहं आत्म दान के रस से वंचित होकर पर शोषण के प्रति इतना अधिक आतुर रहता है कि बाह्य शिष्टाचार एवं शील के आडम्बर के पीछे उसकी कुरूपता नंगी हो जाती है और थोड़ा सा भी गहरा झाँकने पर एक प्रकार की वितृष्णा उत्पन्न करती है। गिरिजाकुमार में स्नेह अर्थात् आत्म-दान की प्रवृत्ति कहीं अधिक है—व्यक्ति लिप्सा की वह क्रूरता उनमें नहीं है, इसलिए उनके अहं में अधिक

मादव है और उसी अनुपात से सहज प्रगीत-तत्त्व भी अधिक है। शिल्प की दृष्टि से गिरिजाकुमार का पलडा और भी भारी है—अज्ञेय की अपक्षा इ ह अथ सौदय की पहचान अधिक है और नाद-सौदय की दृष्टि से तो तुलना का प्रश्न ही नहा उठता क्योंकि समथ कवियो मे अज्ञेय का यह पक्ष सबसे अधिक दुबल है। इस प्रकार बौद्धिक गुरुता म अज्ञेय से कही पीछे होने पर भी प्रगीत तत्त्व और शिल्प की दृष्टि से गिरिजाकुमार की कविता अधिक समद्ध है। काला तर मे, प्रचार का कोलाहल शात होने पर, 'नई कविता' का इतिहास जब वस्तुपरक दृष्टि से लिखा जाएगा, तो उसके निर्माताओ म गिरिजाकुमार का स्थान अ यतम रहेगा।

# नगेन्द्र-साहित्य

| | |
|---|---|
| भारतीय काव्य शास्त्र की परम्परा | १६ ०० |
| देव और उनकी कविता | ७ ०० |
| रीति काव्य की भूमिका | ५ ५० |
| विचार और अनुभूति | ४ ५० |
| विचार और विवेचन | ४ ५० |
| विचार और विश्लेपण | ५ ५० |
| सियारामशरण गुप्त | ५ ५० |
| आधुनिक हिंदी कविता की मुख्य-प्रवृत्तिया | ४ ०० |
| अनुसधान और आलोचना | ४ ०० |

नेशनल पब्लिशिग हाउस
नई सडक दिल्ली